श्रद्धा

## बर्मा में क्या देखा, क्या किया

जिस को मैं "ब्रह्म देश" पुकारता और लिखता रहा हूं, जिसे अंग्रेज़ और हिन्दोस्तानी "बर्मा" पुकारते हैं, उसे देश निवासी "बमा" कहते है। बर्मीय भाषा प्रायः पाली का अपभ्रंश है और पाली का स्रोत संस्कृत है। यथा—संस्कृत "धर्म", पाली "धम्म" बर्मी "दम."। मैं इस लेख माला में उन्हीं घटनाओं का वर्णन करूंगा जिन्हें मैंने देखा हुआ था जिन में स्वयम् भाग लिया।

दिन भर दशहरे का त्योहार मनाकर आश्विन शुक्ल दशमी अर्थात् २२ अक्टूबर सं० १९२० ई० को मध्याह्नोत्तर मैं गुरुकुल से चल दिया। यद्यपि चलने से एक घन्टा पहले अतिसार ने शिथिलगात्र कर दिया था तथापि प्रतिज्ञा का पालन (जहां तक होसके) करना कर्तव्य समझ कर मैंने आगे ही पग उठाया। न कोई भृत्य साथ लिया और न डाक्टर को सेवक ही स्वीकार की, क्यों कि गुरुकुल को चिकित्सक-शून्य छोड़ना अधर्म था; अकेला ही बलके भंडार के आश्रय पर यात्रा का आरम्भ किया।

"कलकत्ता मेल" में बैठ कर २३ की शाम को दानापुर उतरा। २४ के दिन, प्रतिज्ञा किए हुए एक के स्थान में दो व्याख्यान स्थानीय आर्यसमाज उत्सव में देकर शाम की ट्रेन से कलकत्ते के लिए प्रस्थान किया। दानापुर बहुत पुराना शहर है। रेलवे स्टेशन से शहर ३½ मील दूर है। भारत वर्ष के पहले भाग्य विधाता लार्डक्लाइव ने यहां छावनी डाली थी, वह अब तक विद्यमान है। नगर गङ्गा के किनारे बसता था, अब भी गंगा बहुत दूर नहीं। इसी स्थान पर "सोनभद्रा" गंगा में गिरती है और थोड़ी दूरी पर "सरयू" और "गन्डक" नदियां भी आ मिलती हैं। आर्यसमाज मन्दिर सुन्दर, स्वच्छ और खुला है।

२५ के प्रातः कलकत्ते पहुंचा। Mackinor Markenzie and Co के अङ्गोरा (Angora) नामी जहाज़ का टिकट मिला। दूसरे दर्जे में एक भी स्थान खाली न था इस लिए पहले दर्जे का टिकट लिया गया था। जहाज़ पहले २६ को चलने वाला था परन्तु रात को सूचना आई कि २७ को प्रातः चलेगा। यह जहाज़ "स्काटलैन्ड" के ग्लास गो (Glasgow) नगर के बन्दरगाह में बना। युद्ध में इसने १४,७२९ mimes अंग्रेज़ी किनारे पर लगाई थीं। इस समय सब से तेज़ चलने वाला और बर्मा जाने वाला जहाज़ों में सब से अच्छा सजा हुआ समझा जाता है।

समुद्र यात्रा यह मेरी पहली थी। बम्बई आदि में जहाज़ अन्दर जाकर देखे थे परन्तु समुद्र यात्रा नहीं की थी। जहाज़ के कमरों को "कैबिन" कहते हैं। मेरा कैबिन गली के सिरे पर था। उस में तीन सोने के स्थान (berth) थे। दो पर तो पहले ही मेरा नाम था और तीसरे "बर्थ" पर कोई आया नहीं शेष यात्री सब अंग्रेज़ थे। जिस गली में मेरी कैबिन थी उस गली से ही अंग्रेज़ों का आना जाना बन्द होगया। विशाल दोहरा गुसलखाना भी तीन दिनों तक मेरे अकेले के ही आधीन रहा।

मुझे जहाज़ में कोई कष्ट नहीं हुआ। समुद्र शान्त था। न मन हुआ और न जी घबराया। रातको जिस बर्थ पर पंखे की हवा ठीक आती उसी पर सोता प्रातः समुद्र जल से हल्के नहा कर मीठे पानी से शरीर को ठीक करता। ऊपर जहाज़ के खुले बरामदे (deck) में उस समय मेरा चक्कर लगता जब सब अंग्रेज़ अभी आंखें मलते हुए उठने का विचार करते। २९ अक्टूबर की दो पहर को ही ऐरावती (Irovaty) नदी में जहाज़ का प्रवेश हुआ। वर्षा भी आरम्भ हो गई थी। पांच बजे शाम को जहाज़ ने किनारे से कुछ दूर लंगर डाल दिया। रंगून के ३० वा ४० सभ्य 'अग्नि बोट' (launch) में बैठा कर मुझे लेगए। डाक्टर ने नब्ज़ देखी और मैं चल दिया परन्तु

[illegible] व को तलाशी लेनी थी। चाबियां एक भद्र पुरुष को देकर चला आया। पुलिस ने उलट पुलट बहुत की परन्तु कुछ निकाला नहीं। किनारे पर सहस्रों भाई स्वागत को आए थे। मार्ग भी लोगों और मनुष्यों से भरे हुए थे। पहली बार मैं "स्वागत" के काबू चढ़ा। जनता का प्रेम और उनकी श्रद्धा तो अद्वितीय थी परन्तु दासता का अभ्यास शोचनीय प्रतीत हुआ। मनुष्य के स्थान में यदि परमात्मा और उसके सत्यस्वरूप पर इतनी श्रद्धा होतो दासता की सब जन्जीरें कट जावें। जिन फूलों का तोड़ना मैं पाप समझता हूं उन लाखों फूलों का, मेरे लिए खून होना भी मुझे बहुत असरता था। परन्तु जो लहर चल चुकी है उसका रुकना कठिन है। रात को ८ बजे जलूस समाप्त हुआ और मैं डाक्टर प्राणजीवनदास महता के घर का अतिथि बना जहां रंगून में रहते हुए अन्तिम दिवस तक मैं ने निवास किया।

बर्मा की भूमि पर मैंने २९ अक्टूबर की शाम को पहिला पग रक्खा। और २८ नव० की शाम को जो जहाज़ किनारे का छोड़ गहरे पानी में खड़ा हो गया उस पर ३० नव० के प्रातः काल मैं कलकत्ते की ओर चल दिया। इन ३१ दिनों में मुझे प्रायः १४ अभिनन्दन पत्र दिये गये जिन के उत्तर में पर्याप्त समय बोलना पड़ा। लग भग ६० और व्याख्यान देने पड़े। आधे से अधिक भूमि को नाप डाला और लग भग २ लाख आदमियों को धर्म और मातृभूमि का सन्देश सुनाया। इसी अवसर में बौद्ध धर्म के वर्तमान केन्द्र में मैंने इस धर्म की क्रियात्मक अवस्था को अपनी आंखों से देखा, उनके विचित्र साधु संगठन का अवलोकन किया, जनता की धार्मिक, सम्प्रदायिक और राजनैतिक दशा को जांचा। अपने इस सारे अनुभव का संक्षिप्त वृत्तान्त इस लेख माला में देना चाहता हूं।

ब्रह्म देश में जाने का एक उद्देश्य गुरुकुल के लिए धन संग्रह करना था। उस में इतनी कृतकार्यता नहीं हुई, जिस की

परमात्मने नमः ।

# मानव धर्म शास्त्र की व्याख्या

## पहिला अध्याय

( गतांक से आगे )

"आहार निद्राभय मैथुनञ्च सामान्यमेतत् पशुभिर्नराणाम्। धर्मोहि तेषाम धको विशेषः धर्मेण हीनाःपशुभिः समानः ।" अन्य कर्मों ( खानापीना, नींद लेना, आपत्ति से डरना और सन्तानोत्पत्ति ) में तो पशु और मनुष्य एक से हैं, केवल धर्म ही है जो मनुष्य की विशेषता है। यदि मनुष्य में धर्म ही नहो तो उसके पशु होने में संशय ही क्या है ? इसी लिए कवि ने फिर कहा है:—"येषां न विद्या न तपो न दानम्, ज्ञानम् नशीलम् न गुणो न धर्मः । ते मर्त्यलोके भुविभार भूता मनुष्य रूपेण मृगाश्चरन्ति ॥" धर्म रूपी कोष की प्राप्ति के साधन क्या हैं ? तप द्वारा विद्या की प्राप्ति, तप उस विद्या और विद्या द्वारा कमाई हुई श्रेष्ठ सम्पत्ति का दान, इस दान से शील और अन्य शुभ गुणों की प्राप्ति ये धर्म के रहस्य का ज्ञान होना—यह मनुष्य में श्रेष्ठता के चिन्ह हैं। जिन मनुष्यों में ये गुण नहीं वह पृथ्वी पर भार और मनुष्य की शकल रखते हुए पशुओं [ हिवानों ] की तरह, निष्प्रयोजन चक्कर काटते रहते हैं।

अन्य सर्व वर्णों को धर्म सिखलाने की शक्ति रखने से ब्राह्मण ही धर्म के कोष का रक्षक है, इस लिए वही राष्ट्र धन्य है जिस में सच्चे ब्रह्म उत्पन्न करने की कला रूपी आचार्य कुल मौजूद हैं।

**सर्वं स्वं ब्राह्मणस्येदं यत्किंचिज्जगती गतम् ।**
**श्रैष्ठ्येनाभिजनेनेदं सर्वं वै ब्राह्मणोऽर्हति ॥१७॥**

अर्थ—जो कुछ जगत के पदार्थ हैं वे सब ब्राह्मण के हैं। ब्रह्मोत्पत्तिरूप श्रेष्ठता के कारण ब्राह्मण सर्व को ग्रहण करने के योग्य है।

टि०—ब्राह्मण वही है जो वेद की इस आज्ञा का पालन करता है कि परमेश्वर को सारे संसार के अन्दर और बाहर व्यापक समझते हुए किसी के अधिकार का छीन ने की चेष्टा न करे—"मागृधः कस्यस्विद्धनम्" यह वेद की मुख्य आज्ञा ब्राह्मणों के लिए है। जिस के अन्दर तृष्णा बनी हुई है वह करोड़ों की सम्पत्ति रखता हुआ भी निर्धन है, जो तृष्णा से मुक्त अस्तेय ( चोरी त्याग ) धर्म का पालन करने वाला है वही सारे संसार की सम्पत्ति का मालिक है। महामुनि पतंजलि अपने योगशास्त्र के साधन पद के ३७ वें सूत्र में लिखते हैं—अस्तेय प्रतिष्ठायां सर्व रत्नोपस्थानम्—जब योगी अस्तेय, अर्थात चोरी न करने के अभ्यास में अपने चित्त को लगाता है तब उसे सब रत्नों की प्राप्ति होती है। बिन मांगे मोती मिलें मांगे मिले न भीख—यह बहुत पुरानी लोकोक्ति है। चोर का कुछ भी नहीं और तृष्णावान अपने घर में भी बेगाना है। परन्तु जिसने तप द्वारा सन्तोष की अवस्था को प्राप्त करके अस्तेय व्रत को सिद्ध किया सम्पत्ति उस के आगे पीछे भागी फिरती है। कवि शिरोमणि तुलसीदास जी ने ठीक कहा है—

जिमि सरिता सागर महं जाहीं,
जद्यपिताहि कामना नाहिं ।
तिमिसुख संपति बिन हिं बुलाए,
धर्म-शील पहिं जाहिं सुभाए ॥

जो सारे संसार को अपना समझे उस का धन-हरण कोई नहीं कर सकता। धन हरण उसी अब्राह्मण का होता है जो थोड़ी सी रचना को विशेषतः अपनी समझ लेता है।

**स्वमेव ब्राह्मणो भुङ्क्ते स्वं वस्ते स्वंददाति च ।**
**आनृशंस्याद् ब्राह्मणस्य भुञ्जते हीतरे जनाः ॥१८॥**

अर्थ—ब्राह्मण अपना ही खाता, अपना ही पहिरता अपना ही देता है। और लोग जो भोजनादि करते हैं वह वे केवल ब्राह्मण की कृपा से (ही करते हैं)

टि० ब्राह्मण शिक्षक न हो तो क्षत्रिय प्रजा की रक्षा करना न जाने, वैश्य खेती से अनाज की उत्पत्ति कैसे करे ? और पशुपालन द्वारा दुग्ध, दही, घृत से प्रजा का पालन कैसे हो ? वैश्य को कपास पैदा करके कपड़े तय्यार करना, और उससे प्रजा को गर्मी सर्दी से रक्षा करना ब्राह्मण ही सिखाता है। और फिर अन्न धनादि भौतिक पदार्थों के बन्धन से मुक्त रहता है। तब जो ब्राह्मण को धनादि से पूजा करना है वह क्या दान समझा जा सकता है ? जिस की शिक्षा से धर्म द्वारा कमाई की कमाई की गई है वही उस धन का स्वामी है। वेद में ब्राह्मण की तुलना मुख से की गई है। जो अन्नादि पुष्टि कारक पदार्थ सारे शरीर को स्थित रख कर चलाते हैं वे शरीर को सुखदाई कब होते हैं ? जब वे समाए जाकर चबाते और उनका सार रस वायु, आंत और पक्वाशयादि को पहुंचता है। यह मुख का ही काम है कि जो सर्व अंगों को भोजन देकर अपने लिये कुछ भी नहीं रखता। परन्तु मुख की इस निष्कामता का परिणाम यह होता है कि उसी का दान किया हुआ अन्न सूक्ष्म रूप से शरीर के अन्य अंग फिर वीर्य रूप में उसी मुख को भेंट धरते हैं। इस लिए मुख रूपी ब्राह्मण वह है जो सुख अन्न वस्त्रादि के उत्पादन की विधि और उन द्वारा सुखकारी मनुष्य उत्पन्न करने की शिक्षा दे और वह अन्ततः सुख अन्न वस्त्र उसकी भेंट धरेंगे।

**तस्य कर्मविवेकार्थं शेषाणामनुपूर्वशः ।**
**स्वायंभुवो मनुर्धीमानिदं शास्त्रमकल्पयत ॥ १९ ॥**

अर्थ—उस [ ब्रह्मा ] के और अनुपूर्वीय [क्षत्रियादि] लोकियों के भी कर्म जानने के लिए बुद्धिमान् स्वायम्भुव मनु ने यह धर्म शास्त्र बनाया।

टि० ग्रन्थों का गौरव पाठकों के हृदयों पर दृढ़ता से बैठाने के लिए ग्रन्थ का सम्पादक समय २ पर जतलाता है कि जो कुछ वह लिख रहा है उस का आधार सृष्टि के प्रथम धर्म-शास्त्रकार मनु का उपदेश ही है।

श्रद्धानन्द सन्यासी

## बर्मा में क्या देखा, क्या किया

जिस को मैं "ब्रह्म देश" पुकारता और लिखता रहा हूं, जिसे अंग्रेज़ और हिन्दोस्तानी "बर्मा" पुकारते हैं, उसे देश निवासी "बमा" कहते हैं। बर्मीय भाषा प्रायः पाली का अपभ्रंश है और पाली का स्रोत संस्कृत है। यथा—संस्कृत "धर्म", पाली "धम्म" बर्मी "धम"। मैं इस लेख माला में उन्हीं घटनाओं का वर्णन करूंगा जिन्हें मैंने देखा हुआ था जिन में स्वयम् भाग लिया।

दिन भर दशहरे का त्योहार मनाकर आश्विन शुक्ल दशमी अर्थात् २२ अक्टूबर सं० १९२० ई० के मध्याह्नोत्तर मैं गुरुकुल से चल दिया। यद्यपि चलने से एक घन्टा पहले अतिसार ने शिथिलगात्र कर दिया था तथापि प्रतिज्ञा का पालन (जहां तक होसके) करना कर्त्तव्य समझ कर मैंने आगे ही पग उठाया। न कोई भृत्य साथ लिया और न डाक्टर की सेवा ही स्वीकार की, क्यों कि गुरुकुल को चिकित्सक-शून्य छोड़ना अधर्म था; अकेला ही बलके भंडार के आश्रय पर यात्रा का आरम्भ किया।

"कलकत्ता मेल" में बैठ कर २३ की शाम को दानापुर उतरा। २४ के दिन, प्रतिज्ञा किए हुए एक के स्थान में दो व्याख्यान स्थानीय आर्यसमाज उत्सव में देकर शाम की ट्रेन से कलकत्ते के लिए प्रस्थान किया। दानापुर बहुत पुराना शहर है। रेलवे स्टेशन से शहर ३½ मील दूर है। भारत वर्ष के पहले भाग्य विधाता लार्डक्लाइव ने यहां छावनी डाली थी, वह अब तक विद्यमान है। नगर गङ्गा के किनारे बसता था, अब भी गंगा बहुत दूर नहीं। इसी स्थान पर "सोनभद्रा" गंगा में गिरती है और थोड़ी दूरी पर "सरयू" और "गन्डक" नदियां भी आ मिलती हैं। आर्यसमाज मन्दिर सुन्दर, स्वच्छ और खुला है।

२५ के प्रातः कलकत्ते पहुंचा। Mackinor Markenzie and Co के अङ्गोरा (Angora) नामी जहाज़ का टिकट मिला। दूसरे दर्जे में एक भी स्थान खाली न था इस लिए पहले दर्जे का टिकट लिया गया था। जहाज़ पहले २६ को चलने वाला था परन्तु रात को सूचना आई कि २७ को प्रातः चलेगा। यह जहाज़ "स्काटलैन्ड" के ग्लास गो (Glasgow) नगर के बन्दरगाह में बना। युद्ध में इसने १४,७२९ mimes अंग्रेज़ी किनारे पर लगाई थीं। इस समय सब से तेज़ चलने वाला और बर्मा जाने वाले जहाज़ों में सब से अच्छा सजा हुआ समझा जाता है।

समुद्र यात्रा यह मेरी पहली थी। बम्बई आदि में जहाज़ अन्दर जाकर देखे थे परन्तु समुद्र यात्रा नहीं की थी। जहाज़ के कमरों को "कैबिन" कहते हैं। मेरा कैबिन गली के सिरे पर था। उस में तीन सोने के स्थान (berth) थे। दो पर तो पहले ही मेरा नाम था और तीसरे "बर्थ" पर कोई आया नहीं शेष यात्री सब अंग्रेज़ थे। जिस गली में मेरी कैबिन थी उस गली से ही अंग्रेज़ों का आना जाना बन्द होगया। विशाल दोहरा गुसलखाना भी तीन दिनों तक मेरे अकेले के ही आधीन रहा।

मुझे जहाज़ में कोई कष्ट नहीं हुआ। समुद्र शान्त था। न मन हुआ और न जी घबराया। रातको जिस बर्थ पर पंखे की हवा ठीक आती उसी पर सोता प्रातः समुद्र जल से हल्के नहा कर मीठे पानी से शरीर को ठीक करता। ऊपर जहाज़ के खुलेबरामदे (deck) में उस समय मेरा चक्कर लगता जब सब अंग्रेज़ अभी आंखें मलते हुए उठने का विचार करते। २९ अक्टूबर की दो पहर को ही ऐरावती (Irovaty) नदी में जहाज़ का प्रवेश हुआ। वर्षा भी आरम्भ हो गई थी। पांच बजे शाम को जहाज़ ने किनारे से कुछ दूर लंगर डाल दिया। रंगून के ३० वा ४० सभ्य 'अग्नि बोट' (launch) में बैठा कर मुझे लेगए। डाक्टर ने नब्ज़ देखी और मैं चल दिया परन्तु पुलिस का असबाब की तलाशी लेनी थी। चाबियां एक भद्र पुरुष को देकर चला आया। पुलिस ने उलट पुलट बहुत की परन्तु कुछ निकाला नहीं। किनारे पर सहस्रों भाई स्वागत को आए थे। मार्ग भी दोनों ओर मनुष्यों से भरे हुए थे। पहली बार मैं "स्वागत" के काबू चढ़ा। जनता का प्रेम और उनकी श्रद्धा तो अद्वितीय थी परन्तु दासता का अभ्यास शोचनीय प्रतीत हुआ। मनुष्य के स्थान में यदि परमात्मा और उसके सत्य-स्वरूप पर इतनी श्रद्धा हो तो दासता की सब जन्जीरें कट जावें। जिन फूलों का तोड़ना मैं पाप समझता हूं उन लाखों फूलों का, मेरे लिए खून होना भी मुझे बहुत अखरता था। परन्तु जो लहर चल चुकी है उसका रुकना कठिन है। रात को ८ बजे जलूस समाप्त हुआ और मैं डाक्टर प्राणजीवनदास मेहता के घर का अतिथि बना जहां रंगून में रहते हुए अन्तिम दिवस तक मैंने निवास किया।

बर्मा की भूमि पर मैंने २९ अक्टूबर की शाम को पहिला पग रक्खा। और २९ नव० की शाम को जो जहाज़ किनारे का छोड़ गहरे पानी में खड़ा हो गया उस पर ३० नव० के प्रातः काल मैं कलकत्ते की ओर चल दिया। इन ३१ दिनों में मुझे प्रायः १४ अभिनन्दन पत्र दिये गये जिन के उत्तर में पर्याप्त समय बोलना पड़ा। लग भग ६० और व्याख्यान देने पड़े। आधे से अधिक भूमि को नाप डाला और लग भग २ लाख आदमियों को धर्म और मातृभूमि का सन्देश सुनाया। इसी अवसर में बौद्ध धर्म के वर्तमान केन्द्र में मैंने इस धर्म की क्रियात्मक अवस्था को अपनी आंखों से देखा, उनके विचित्र साधु संगठन का अवलोकन किया, जनता की धार्मिक, सम्प्रदायिक और राजनैतिक दशा को जांचा। अपने इस सारे अनुभव का संक्षिप्त वृत्तान्त इस लेख माला में देना चाहता हूं।

ब्रह्म देश में जाने का एक उद्देश्य गुरुकुल के लिए धन संग्रह करना था। उस में इतनी कृतकार्यता नहीं हुई, जिस की

आशा थी । कुछ तो यहां की नौकरशाही ने मेरे व्याख्यानों को बन्द करने में अपने आपको अशक्त देखकर केवल धनाढ्यों को धमका कर चन्दा बन्द करने में ही अपनी सफलता समझी और कुछ गाखड़े बुलाने वाले आर्य भाइयों ने भूल की । इसी लिए मैं वहां से केवल गुरुकुल के दो उपाध्यायों के स्थान को स्थिर करने में कृतकार्य्य हुआ । एक सज्जन ने ३० हजार रुपये के दान से आयुर्वेद के एक उपाध्याय का स्थान स्थिर कर दिया और कृषि के एक उपाध्याय के स्थान की स्थिरता के लिए कुल ब्रह्मदेश से लगभग २५ हजार रुपया मेरे सामने इकठा हो-चुका था और शेष ५ हजार इकट्ठा हो जाने पर रंगून की स्वागत कारिणी सभा ने ३० हजार की हुण्डी भेज देने की प्रतिज्ञा करली है ।

२ दिसम्बर की शाम को मैं कलकत्ते पहुंचा । ३ की शाम को वहां से चलकर ४ की दुपहर को प्रयाग पहुंचा । श्री० पं० मोतीलाल नेहरू के आनन्द भवन में बसेरा लिया । वहां विचित्र परिवर्तन देखकर जहां दिल भर आया वहां बड़ी ही प्रसन्नता हुई । जिस राज महल में अंग्रेजी सभ्यता का राज्य था और भोग को ही जीवन का उद्देश्य समझा जाता था, उस में मुअक्किलों के दरबार के स्थान में देश भक्त की सभायें होती हैं, अंग्रेजी सूटों के स्थान में जवाहिरलाल नेहरू गांधी टोपी, मोटे खद्दर का अचकन मोटे खद्दर की धोती और चपली पहिने हुए कभी काशी कभी प्रयाग और कभी प्रतापगढ़ विद्यार्थियों के आश्रमों का अधकच्चा भोजन तथा किसानों की मोटी रोटी खाकर ही अपने आपको कृतकार्य समझते हैं । जो सुकुमारी देवियां राज महिलाएं की तरह पली थी वे मोटी खद्दर की धोतिआं पहिने हुवे भोजन के पश्चात् नित्य तीन २ घन्टे चरखा कातती और अन्य देश सेवा के काम में निमग्न रहती हैं । पं० मोतीलाल नेहरू और उन के परिवार का त्याग किसी ऐतिहासिक बड़े त्याग से कम नहीं है । इस बड़े भारी परिवर्तन ने मुझे निश्चय दिला दिया कि भारतीय जाति के भाग्य फिर से उदय होने वाले हैं ।

५ दिसम्बर की दोपहर को प्रयाग से प्रस्थान करके ६ दिसम्बर को प्रातः ९ बजे मैं गुरुकुल भूमि में पहुंच गया । इस समय पैर का चक्कर फिर बाहर ले गया है । ११ दिसम्बर को गुरुकुल से चल कर १२ और १३ देहली में निवास किया । १४ को कुरुक्षेत्र की शाखा गुरुकुल का अवलोकन किया । १५ को अमृतसर में रह कर उस समय जब यह अंक पाठकों के हाथ में होगा मैं लाहौर से मुल्तान चलने की तय्यारी कर रहा होऊंगा । मुल्तान गुरुकुल के वार्षिकोत्सव से निवृत्त होकर २० दिसम्बर लाहौर और २१ को देहली ठहरता हुआ २३ के दोपहर से पहिले नागपुर पहुंचने की सम्भावना है । नागपुर से कहां जाना होगा—निश्चय नहीं कर सका । आगामी अंक से आनुपूर्वी अपनी ब्रह्मा देश की यात्रा का वृत्तान्त दूंगा जिस से पाठकों को ज्ञात होगा कि मैंने "बर्मा" में क्या देखा और क्या किया ।"

( असमाप्त )

श्रद्धानन्द संन्यासी

## हत्यारे की मुट्ठी गर्म

कर के आंगल जाति ने अपनी न्याय प्रियता की पोल खोल दी है । जिस डायर ने जलियां वाला बाग में सैकड़ों नहीं हजारों निहत्थों को मैशीन तोप के आगे भून डाला, उसे इसने २६,३१७ पौंड की भेंट दी है जिस में भारत के एङ्गलो-इण्डियनों और कुछ जीहजूरों का दिया हुआ ९३६० पौंड अर्थात् १,४०,१०० रू० भी शामिल है ! अन्य सभ्य देशों में तो ऐसे नर हत्यारों को अदालत के कटघरे में बन्द कर जवाब तलब किया जाता पर ब्रिटेन के निवासियों ने इतनी भारी थैली से उस हत्यारे की पीठ ठोकी और आने वाली नई सन्तति को बता दिया कि "निहत्थी भारतीय प्रजा को तोप-बन्दूक से उडादेने में कोई पाप नहीं है ।" क्या इन्हीं भलाइयों के आधार पर शिमले की नौकर शाही हमें "सच्च तक्ली". रखने का उपदेश देती है ? रावण की तरह डायर का नाम भारतीय इतिहास में चिर स्मरणीय रहेगा !

## 'बर्मा में 'ओडवायर शाही' वा 'क्रैडक शाही'

डायर-ओडवायर जान्सन और स्मिथ के भाई रैजिनल्ड क्रेडाक आज कल बर्मा के शासक हैं । मालूम होता है कि दमन नीति और क्रूरता में ओडवायर से पीछे रहने में वे अपना अपमान समझते हैं । बर्मा में वे आज कल ओडवायरशाही के नये नमूने निकाल रहे हैं । यदि यहां यही हाल रहा तो हमें 'ओड्वायरशाही' को 'क्रैडेकशाही' का ही नाम देना पड़ेगा । अभी पिछले दिनों "रंगून मेल" के सम्पादक और प्रकाशक को जाति विद्वेष फैलाने के अपराध में कैद किया गया है । यह मामला अभी न्यायलय के आधीन है, इस लिए हम इस पर कुछ विशेष नहीं लिखना चाहते । परन्तु क्रैडक महोदय ने एक और विचित्र आज्ञा दिलवा कर 'ओडवायरशाही' का परिचय दिया है । पिछले दिनों की हड़तालों में जो विद्यार्थी स्कूल से १५ दिन से अधिक गैरहाजिर रहे हैं उन में जो ८ वीं और १० वीं श्रेणी के हैं उन्हें १९२१, जो ६ ठी और ९ वी श्रेणी के हैं उन्हें १९२१,१९२२ तथा जो ५ वी और ७ वीं श्रेणी के हैं उन्हें १९२२,१९२३ की परिक्षाओं से 'बहिष्कृत' कर दिया जावेगा । ऐसी आज्ञाऐं असहयोग का मार्ग और भी सुगम बनाती हैं । इस से अधिक लिखना व्यर्थ है ।

## चुनाव का दंगल

खतम हो गया । कहीं छोटे २ उपद्रव हो गये, जिस में जहां कुछ दोष जनता का था वहां पुलिस का अपराध भी, किसी अंश में, कम नहीं ठहराया जा सकता । परन्तु चुनाव की सभाओं पर साधारण दृष्टि डालने से स्पष्ट हो जाता है कि असहयोग का नैतिक प्रभाव बहुत उत्तम रहा है । मत दाताओं की प्रतिशतक संख्या बहुत कम रही है और कहीं कहीं तो १०/० और इस से भी अधिक गिर गई है । इसी से स्पष्ट होजाता है कि सुधार स्कीम का भाव, भारत के बाजार में, कितना गिर गया है । दिल्ली की जनता ने एक हलवाई को चुनकर

काउन्सिलगिरी का दाम टकों से कौड़ियों में ही कर दिया है! सुधारस्कीम तैयार करने वालों की आंख क्या अब भी नहीं खुलेगी?

## लड्डू छिन गया!

भारत सरकार की नई विज्ञप्ति के अनुसार प्रान्तीय सभाओं के सभासदों को "माननीय" (आनरेबल) लगाने का अधिकार नहीं होगा। पिछले सालों सचमुच, माननीय का लड्डू ऐसा ज़बरदस्त था जिसे देख हमारे कई निरीह देश भक्तों के मुंह में भी पानी आजाता था। धोखे का यह लड्डू, अच्छा हुआ, छीन लिया गया। अब वे अपने नाम के आगे एम. एल. ए. (मैम्बर आफलेजिस्लेटिव एसिम्बली) ही लगा सकेंगे। कुछ लोग इस एम. एल. ए. का अर्थ मैम्बर आवलुनाईटिक एसलाइम (पागल घर के सभासद) करते है। परन्तु हम उनसे सर्वथा असहमत हैं।

## भारतीयों की जिन्दगी का दाम घट रहा है।

दुनियां में, आजकल, जमाना मंहगी का है। भारत में भी टके सेर की चीज़ रुपया सेर होरही है। इस मंहगी में केवल एक चीज़ सस्ती हुई है और हो रही है जानते हो वह क्या है? वह है हमारा खून और हमारी जिन्दगी! यह सस्ती नौकरशाही की कृपा से ही हुई है। नौकरशाही के सामने हमारी जिन्दगी का दाम है—बन्दूक की एक गोली! और किसी गोरे के लिए हमारे खून का मूल्य है बूट की एक ठोकर! एक नहीं कई घटनायें हमारे इस कथन को पुष्ट कर सकती हैं। ताजा उदाहरण लीजिये। मद्रास में 'मजदूरों के उपद्रव'' की आड़ में पुलिस ने गोली चलादी जिससे एक लड़का (सरकार के कथनानुसार) धराशायी हुआ और उधर, आगरे में, एक गोरे ने एक पुस्तक विक्रेता को, बूट की ठोकरों से, परलोक भेज दिया। क्या हम लोग, अपने जीवन का दाम गोली और बूट क की ठोकर तक ही रक्खेंगे?

## पजाब नाटक का दूसरा अंक

फिजी में खेला गया है। अभी तक प्रथम अंक की स्मृति ही नहीं भुली थी कि इतने में दूसरा अंक भी देखना तो नहीं पर सुनना पड़ता! फिजी के प्रवासी भारतवासियों को खुले हाथ, तोप और गोली का, निशाना बनाया गया। यहां तो कुछ सहायता इत्यादि देकर अपने बिछुड़े भाइयों के दिलको ढाढस बंधाया गया था पर वहां तो कोई पूछने वाला नहीं है। सेन्सर की कैंची इतनी तेज है कि कोई समाचार भूल कर भी यहां ठीक समय पर नहीं पहुंच सकता। इसी डायरशाही से तंग आकर ३० हजार के लगभग प्रवासी भारत वासी यहां आना चाहते हैं। क्या हमारे देश भाई उनका स्वागत करने को तैयार है? विदेशी हमारी छाती पर इस तरह दाल दलें और हम तब भी चित पड़े रहें यह कितने शरम और दुख की बात है!

## गुरुकुल-समाचार

(संवाददाता द्वारा प्राप्त)

### श्री० स्वामी जी—

के बर्मा से सकुशल लौट आने का समाचार पिछले अंक में दिया जा चुका है। कुल वासियों को यह पूर्ण आशा थी कि आप कुछ मास तक यहीं आराम लेकर, अपनी उपस्थिति और निरीक्षण से कुल को लाभ पहुंचायेंगे। परन्तु यह देख सबको दुख हुआ कि २२ माघ वा ११ दिसम्बर की सायंकाल को आप फिर यहां से बाहर चले गए थे। श्री० स्वामी जी दिल्ली, कुरुक्षेत्र, अमृतसर, लाहौर, मुलतान होते हुए फिर दुबारा ७ पौष वा २१ दिसम्बर को दिल्ली लौटेंगे और वहां से नागपुर कांग्रेस के लिए प्रस्थान करेंगे। कुल वासियों को आपके सकुशल लौटने का पूर्ण विश्वास है।

### ऋतु

उत्तम है। पोह माह की सर्दी अपना पूरा जोर दिखा रही है। पर ब्रह्मचारियों के तपोव्रत के आगे उसका जोर ढीला पड़ जाता है। इतनी सर्दी में भी नंगे सिर और नंगे पांव रहना—गुरुकुल की एक विचित्र विशेषता है।

### गंगा का पुल

ठेकेदार महाशय ने बांध दिया है। अब तीनों पुल, इस प्रकार तैयार होगये हैं कि जिससे यात्रियों को कोई कष्ट नहीं हो सकता। गुरुकुल-प्रेमियों को अपने प्यारे कुल के दर्शन करने का अवसर इससे उत्तम और कोई नहीं है।

### पठन पाठन----

भली भांति चल रहा है। उपाध्याय-मण्डल में जो तनिक सा परिवर्तन हुआ था उससे इसमें कुछ भी बाधा नहीं पहुंची। इतिहास—अर्थशास्त्र के योग्य उपाध्याय के लिए प्रबन्ध हो रहा है। तब तक के लिए, अस्थायी रूप से, श्री० पं० इन्द्र जी उच्च कक्षाओं को यह विषय अत्यन्त योग्यता पूर्वक पढ़ाते हैं। श्री० वैद्य जी ने अपना काम संभाल लिया है। साधारण पाठ के साथ २ क्रियात्मक कार्य भी प्रारम्भ कर दिया गया है। स्थिर पाठविधि निश्चित करने वाली जिस समिति की सूचना पहिले दी जा चुकी है, उसका काम लगभग समाप्त होगया है। समिति के निश्चय शीघ्र ही जनता के सन्मुख रक्खे जावेंगे।

### सभायें---

विद्यालय तथा महाविद्यालय विद्यालय की संस्कृत, अंग्रेज़ी और हिन्दी की सभाओं के अधिवेशन नियम पूर्वक हो रहे हैं। इन सभाओं के अतिरिक्त

### साहित्य परिषद्

के अधिवेशन भी क्रमशः होते हैं। गत सप्ताह श्री० पं० इन्द्र जी ने "युद्ध और शान्ति" पर भाव पूर्ण निबन्ध पढ़ा। निबन्ध कर्त्ता जी ने, ऐतिहासिक और दार्शनिक दोनों दृष्टियों से, युद्ध के हानि लाभ पर विचार करते हुए 'युद्ध' की निर्दोषता सिद्ध की थी। इस सप्ताह ब्र० सोमदत्त जी (१३ श्रे०) ने "रामायण" पर एक खोज पूर्ण निबन्ध पढ़ा। इस में स्वतंन्त्र रीति से विचार किया गया था। निबन्ध पर विवाद भी अत्यन्त रोचक हुआ।

इस मास में यहां की सभाओं के कुछ विशेष अधिवेशन होने वाले हैं जिनका संक्षिप्त वृत्तान्त हम अगले अंकों में पाठकों को सुनावेंगे।

### कांगड़ी गांव में आग

इस सप्ताह लगगई थी। इस से गांव का कुछ हिस्सा जल गया। कुलवासियों ने उचित समय में पहुंच कर आग के बुझाने में सहायता दी और उसे आगे न बढ़ने दिया।

# शिक्षा-जगत्

## तिलक-स्मारक

अब उचित रूप में बन रहे हैं—प्रसन्नता की बात है। लाहौर के बाद अब इलाहबाद और पूना ने श्री० तिलक विद्यालय स्थापित करके उचित दिशा में पग उठाया है। इलाहबाद का तिलक विद्यालय महात्मा गांधी के करकमलों से स्थापित किया गया है। उसका प्रबन्ध एक समिति के आधीन किया गया है जिस के प्रधान श्री पं० मोतीलाल नेहरू हैं। वहां के एक अंग्रेज़ी दैनिक पत्र के निजू संवाददाता द्वारा पता लगा है कि विद्यालय का काम भलिभांति चल रहा है। इसके अतिरिक्त, पूना में भी एक तिलक महाविद्यालय [ कालेज ] श्रीयुत केलकर, श्री० करान्दिकर, श्री० वैद्य, श्री० परांजपे, श्री० गोखले इत्यादि देश भक्त सज्जनों के उद्योग से, गत सप्ताह, स्थापित होगया है। लगभग ६० विद्यार्थियों के साथ 'सार्वजनिक सभा पूना' की इमारतों में काम आरम्भ कर कर दिया गया है। अरबी, संस्कृत और अंग्रेज़ी साहित्य के अतिरिक्त इतिहास अर्थशास्त्र, व्यापार और उद्योग धन्धों की भी इस में शिक्षा दी जावेगी। हमारी वर्तमान शिक्षा प्रणाली इतनी अधिक साहित्यक है कि जिससे युवकों के अन्दर क्रियात्मक कार्य करने की शक्ति सर्वथा नष्ट हो रही है। इस दृष्टि से इस महाविद्यालय की पाठ प्रणालि देश के लिये अत्यन्त लाभ प्रद है। परन्तु मुझे एक कमी खटकती है और वह यह कि

## हिन्दी का आदर नहीं

किया गया। राष्ट्र सूत्रधार स्वर्गीय लो० मान्य तिलक तथा अन्य गान्धी इत्यादि नेता जब यह जनता के सामने स्पष्ट शब्दों में मान चुके हैं कि देश की राष्ट्रीय भाषा हिन्दी ही होसकती है, तब उसे राष्ट्रीय विद्यालयों और महाविद्यालयों से अर्धचन्द्र देना उचित नहीं प्रतीत होता। मुझे पूर्ण आशा है कि इस महाविद्यालय के संचालक गण अवश्य इधर ध्यान देंगे। और, इस प्रकार की आशा करना भी मेरे लिए अनुचित होगा कि श्रीयुत केलकर और श्री० कारन्दीकर करके होते हुये इस म० वि० में इतिहास अर्थशास्त्र के साथ २ तिलक राजनीति का अध्यापन को अवश्य कराया जावेगा।

## अन्य राष्ट्रीय विद्यालय

देहरादून, रोहतक, भिवानी, ढाका इत्यादि अन्य कई स्थानों से भी राष्ट्रीय विद्यालय के स्थापित होजाने के शुभ समाचार आरहे हैं। देश के लिए ये लक्षण मंगल सूचक है।

## अध्यापकों की गरीबी

को दूर करने के लिए सरकार की ओर से कोई प्रबन्ध नहीं किया गया। वस्तुतः प्राथमिक और माध्यमिक स्कूलों के अध्यापक गरीबी के पंजे में बुरी तरह से फंसे हुए हैं। आपके पाठकों को मैं यह अपने अनुभव से विश्वास दिला सकता हूं कि जितना परिश्रम और मगज़ पच्ची, सुबह से शाम तक, इन दीन अध्यापकों को करनी पड़ती है उतनी महाविद्यालय के उपाध्याय गण कभी स्वप्न में भी नहीं करते। सरकार ने अपने सब विभागों में वेतन वृद्धि कर दी परन्तु इन बिचारों की ओर कोई विशेष ध्यान नहीं दिया गया। वे भी अपनी अवस्था को समझ रहे है और अनुभव करने लगे है कि हमारे साथ अन्याय किया जा रहा है। इसी का यह फल है कि कुछ एक उत्साही सज्जन 'भारतीय अध्यापक सभा' स्थापित कर के शीघ्र ही एक बड़ी हड़ताल करने का निश्चय कर रहे हैं। सचमुच, इस के सिवाय अब इनके पास और कोई चारा नहीं है। इस से हमारे अध्यापक वर्ग में जहां संगठन शक्ति बढ़ेगी वहां अपने पांव पर खड़ा होना भी सीखेंगे।

## मैसूर विश्वविद्यालय के सहायक मुख्याधिष्ठाता—

अर्थात वाइस चान्सलर श्रीयुत डा० ब्रिजेन्द्रनाथ सील नियुक्त हुवे हैं। विश्वविद्यालय को यह अपना सौभाग्य समझना चाहिये कि उसे ऐसे उत्तम विद्वान् मिले हैं। आप देश के उन इने गिने दार्शनिकों और शिक्षा विज्ञों में से हैं जिन के कारण भारत का मुख अभी तक उज्वल हो रहा है। मुझे विश्वास है कि आपके निरीक्षण में मैसूर विश्वविद्यालय खूब उन्नति करेगा। मैं विश्वविद्यालय को बधाई दिये बिना नहीं रह सकता।

## कर्नल वेजवुड का व्याख्यान

लाहौर में, पिछले दिनों, भारत हितैषी कर्नल वेजवुड ने विद्यार्थियों में एक सारगर्भित भाषण दिया। विद्यार्थियों को राजनीति का पूरा ज्ञान प्राप्त करते हुए देश की चलती हालत पर विचार और सम्मति प्रकाशन की पूरी स्वतंत्रता होनी चाहिए—यही व्याख्यान का मुख्य विषय था। हमारे नवयुवक राजनीति से बड़ा डरते हैं। मुझे अपने जीवन में ऐसे कई युवक छात्रों से मिलने का अवसर मिला है जिन्हें राजनीति विज्ञान तो क्या—देश की वर्तमान अवस्था से ही तनिक भी परिचय नहीं है। मुझे अच्छी तरह से याद है कि जब मैं महाविद्यालय में पढ़ता था तो मेरे एक मित्र को जो मुझ से एक कक्षा ऊपर थे—यह नहीं पता था कि पं० मोतीलाल नेहरू हिन्दू हैं या मुसलमान। इस अज्ञान का बहुत कुछ कारण वर्तमान शिक्षा प्रणालि है। हमारी गोरी सरकार राजनीति से हमारे विद्यार्थियों को ऐसा दूर रखती है जैसे डाक्टर प्लेग से। इस विषय में, मैं समझता हूं, गुरुकुल कांगड़ी और वृन्दावन जैसी संस्थायें बहुत उत्तम हैं। वहां का वायुमण्डल ही इस प्रकार का है कि प्रत्येक छात्र को देश के चालू किस्से से भली भांति परिचित रहना पड़ता है। मुझे पूर्ण आशा है कि सरकारी विद्यालय में पढ़ने वाले छात्र भारतहितैषी कर्नल के व्याख्यान को अवश्य क्रिया में परिणित करेंगे। इस समय देश की अवस्था ऐसी है कि उस से अपरिचित रहना किसी पाप से कम नहीं है।

सत्यभिक्षुः

---

## आवश्यक सूचना

गुरुकुल विश्वविद्यालय कांगड़ी में नवीन ब्रह्मचारीयों के प्रवेशार्थ प्रार्थना-पत्र दिसम्बर १९२० ई० के अन्त तक कार्यालय में पहुंच जाने चाहिए। प्रवेशार्थ प्रार्थना-पत्र के फार्म तथा नियमावली गुरुकुल कार्यालय डाक घर गुरुकुल कांगड़ी जिला बिजनौर से लिखने पर मिल सकेंगे।

इन्द्र
मुख्याधिष्ठाता
गुरुकुल कांगड़ी

# लन्दन में दिवाली

## ( विशेष संवाददाता द्वारा )

इस लन्दन में आये हुवे भारतवासियों को इस वर्ष एक अनुपम सौभाग्य का अवसर प्राप्त हुआ। गुरुकुल कांगड़ी के सुप्रसिद्ध उपाध्याय बालकृष्ण जी तथा अन्य कुछ महानुभाव सज्जनों के परिश्रम से इस वर्ष यहां पर 'इण्डियन नेशनल एसोसियेशन' के विशाल सभा भवन में दीपमालिका के उपलक्ष्य में एक बड़ी सभा की गई। भारतीय सामाजिक तथा राजनैतिक सुधार में भाग लेने वाले बहुत से आंग्ल सज्जन तथा यहां पर आये हुवे कई भारतीय विद्यार्थी, व्यापारी, और अन्य व्यवसायी सभा में उपस्थित थे। सभापति का आसन युक्त प्रान्त के भूत पूर्व लाट लार्ड मेस्टन ने ग्रहण किया था। वक्ताओं में बंगाल के सुप्रसिद्ध रसायन तत्त्ववेत्ता सर पी.सी. राय, इण्डिया कौंसिल के मेम्बर साहबजादा आफताब अहमद खान, श्रीमती सरोजिनी नायडू, इत्यादि कई प्रसिद्ध देवियां और सज्जन थे। उपस्थित महानुभावों में प्रसिद्ध हिज हाइनेस भावनगर नरेश, सर भाव नगरी, औंध संस्थान के राजपुत्र श्रीयुत पंत इत्यादि कई सज्जन थे।

पांच बजे, फलाहार के उपरान्त, करतल ध्वनि के बीच सभापति ने आसन ग्रहण किया और अपना भाषण प्रारम्भ किया। उन्हीं ने कहा कि 'यह एक अवर्णनीय आनन्द का अवसर है कि आज दिवाली के दिन हम सब प्रकार के भेद भावों को भुला कर हिन्दु, मुसलमान, ईसाई और यहूदी, एक महात्मा के चरणों में अपना अपना उपहार रखने के लिए सम्मलित हुवे हैं। इस बात का उन्हें शोक था कि वे अपनी चर्म चक्षुओं से स्वामी दयानन्द सरस्वती का भौतिक शरीर न देख सके पर साथ ही उन्हों ने इस बात पर अत्यन्त प्रसन्नता प्रकट की कि वे बहुत से स्वामी जी के ऐसे आत्मीय व्यक्तियों से मिल चुके हैं जो कि बड़े धैर्य के साथ स्वामी जी की जलाई हुई मशाल के प्रकाश को स्थान स्थान पर फैलाने का यत्न कर रहे हैं। इस के उपरान्त सभापति महोदय ने, उन उपस्थित सज्जनों के लिए जिन्हों ने स्वामी के विषय में कुछ नहीं वा बहुत कम सुना था संक्षेप से स्वामी जी महाराज का जीवन चरित्र वर्णन किया और बतलाया कि उन्हों ने अपना सारा जीवन हिंदु जाती की उन्नति की रुकावटों को जड़ से उखाड़ देने में लगाया।

स्वामी जी के एकमात्र कार्य आर्यसमाज और उसकी चलाई हुवे सामाजिक सुधार और विद्यादान यदि संस्थाओं का वर्णन करते हुवे उन्हों ने कहा कि हो सकता है कि बहुत से आर्यसमाजियों से किसी विषय में भी उनकी सम्मति न मिले पर तो भी मैं विश्वास पूर्वक कह सकता हूं कि मैंने कोई आर्यसमाजी ऐसा नहीं देखा जिसे मैं सन्मान और आदर की दृष्टि से न देखूं।

अन्त में उन्हों ने बतलाया कि आर्यसमाज के शिक्षा सम्बन्धी दो केन्द्र स्थानों में से एक को वे स्वतः देख चुके हैं और वे इस की तथा इस के संस्थापक की प्रशंसा किये बिना नहीं रह सकते। उनके कथनानुसार उनके लिये वह एक अत्यन्त मनोमुग्धकर दृश्य था, जब कि गङ्गा के किनारे गुरुकुल में, अत्यन्त साधारण वेश में सुदृढ़ तथा सुप्रसन्न विद्यार्थियों की टोलियां अपने २ गुरु के साथ वेद विद्याध्ययन करती हुई प्राचीन आचार्य कुलों का स्मरण कराती थीं। गुरुकुल के मनोरम प्राकृतिक दृश्यों का वर्णन करते हुवे उन्हों ने उसे अदन के बाग के साथ उपमा दी और कहा कि ये दृश्य विद्यार्थियों के हृदयों पर असर किये बिना नहीं रह सकते। सभापति के भाषण के उपरांत उपाध्याय बालकृष्ण जी एम.ए. ने, सिडिनी हेथ, रैमिज़े मेकडानल, सेंट निहालसिंह इत्यादि के सहानुभूति सूचक पत्र पढ़ कर सुनाये जो कि विशेष २ कारणों से नहीं आ सके थे। आपने अपने भाषण में दिवाली का सम्बन्ध महाराजा रामचन्द्र और महर्षि दयानन्द के साथ बताते हुए यह बतलाया कि महर्षि की महत्ता इस में है कि उसने उन्नति का रास्ता भारतीय सभ्यता में से निकाला। हम निःसन्देह पाश्चात्य शिक्षा के किसी अंश में ऋणी रहेंगे, और उसके अनुसार सुधार चाहने वालों और यहां तक कि ईसाई मिशनरियों की भी कुछ अंश तक प्रशंसा करेंगे, पर इस में कुछ सन्देह नहीं कि यदि महर्षि न पैदा होता तो आज उन इतर जनों का काम बहुत ही थोड़ा दृष्टि गोचर होता। हिंदु जाती जो स्वभाव से लकीर की फकीर है जो उसकी बात को देखना भी नहीं चाहती, उस पर आचरण करना तो बहुत दूर रहा, इस बात के लिये कभी तैयार न थी कि वह अपनी उन्नति के सिद्धांत बाहिर से उधार ले। महर्षि ने उसे वे सिद्धांत उसी की अपनी ही सभ्यता में दिखाए जिस का परिणाम यह हुआ कि आज हम हिंदुस्तान में एक महान् सुधार का कार्य देख रहे हैं।

सर पी.सी. राय ने स्वामी जी के जीवन से बहुत सी ग्रहण करने योग्य सामान्य शिक्षाओं का वर्णन करते हुवे जनता का इस बात की ओर विशेष तौर पर ध्यान दिलाया कि स्वामी जी महाराज ने जन्म से गुजराती होते हुवे भी अपने सब ग्रन्थों और प्रचार के सब कार्य में हिन्दी भाषा का प्रयोग कर हमारे सामने जातीय भाषा की आवश्यकता को जाहिर किया है। अपने भाषण के अन्त में उन्हों ने कहा कि स्वामी जी महाराज के जन्म से लेने लायक सबसे बड़ी और सबसे मुख्य शिक्षा स्वार्थत्याग की है और इस बात की बड़ी प्रसन्नता है कि स्वामी दयानन्द के अनुयायी उस शिक्षा का जीवन में प्रयोग करके दिखा रहे हैं। उदाहरण के लिए, लाहौर का दयानन्द ऐंग्लो वैदिक कालेज और हरिद्वार का गुरुकुल दो ऐसे स्थल हैं जहां पर प्रत्येक आर्य्य सज्जन और शिक्षक अपने तन, मन, धन को इस तरह से लगा रहे हैं कि उसका उदाहरण हिन्दुस्तान में दूसरी जगह मिलना असम्भव है। इसके अतिरिक्त स्थान २ पर आर्यों की चलाई हुई कई पाठशालायें और सुधार के केन्द्र हैं। इन सब को देख कर मुझे— एक ब्रह्म समाजी को—इस बात के लिए लज्जा मालूम होती है कि हम हम सब

काम का दसवां हिस्सा भी नहीं कर सके हैं।

साहेबज़ादा आफताब अहमद खान ने अपने भाषण में कहा कि स्वामी दयानन्द ने हिन्दुस्तान में एक प्रकार के धर्म युद्ध की उद्घोषणा की थी जिसमें उसका उद्देश्य यह था कि भारत में प्राचीन शुद्ध जीवन को पुनर्जिवित किया जावे। वह अपने इस युद्ध में किसी अंश तक सफल हुवे। उसका कारण यह था कि उसे प्राचीन भारत की आर्य सभ्यता में पूर्ण भरोसा था और उसे वेदों के वास्तविक अर्थ को भली प्रकार समझा हुआ था।

आर्य्यसमाज के बारे में अपना कथन करते हुवे उन्होंने कहा कि आर्य्यसमाज सुधार के प्रत्येक हिस्से में बहुत ही अधिक क्रियात्मक काम करता है। आप किसी भी मेले में जावें वहां आपसे एक आर्य्यसमाज का तम्बू ज़रूर मिलेगा। आप पंजाब के किसी भी जिले में जावें वहां आपको आर्यों का बनाया हुआ एक बड़ा स्कूल और छोटी २ और बहुत सी पाठशालाये ज़रूर मिलेंगी, और अगर आप वहां के किसी भी गांव में जावें तो वहां कोई न कोई आर्य्य उपदेशक अपना काम करता नजर आवेगा।

अन्त में उन्होंने कहा कि एक मुसलमान के तौर पर आर्य्यसमाज से इस लिए सहानुभूति है कि वह एक ईश्वर का उपदेश करता है और एक भारतीय के तौर पर इस लिए कि उसने मातृभूमि के उद्धार के लिए बहुत ही अधिक काम किया है।

मिसेस जोज़ि फ़ादन रैन्सम ने बहुत ही मार्मिक शब्दों में यह ज़ाहिर किया कि वेदों के विस्तृत अर्थों को लोगों ने समझना छोड़ दिया था जिसका परिणाम यह हुआ कि वह अविद्या के गढ़े में धीरे २ धंसते चले गये। पर स्वामी दयानन्द ने जब उनके विस्तृत अर्थों पर विचार किया तो उन्होंने देखा कि वे अमूल्य रत्नों से भरे पड़े हैं। उन्होंने वे इस संसार के उपकार के लिए सबको देने लायक समझे। इसके लिए मैं अपनी ओर से उसका अत्यन्त धन्यवाद करती हूं।

अपने भाषण का अन्त करते हुवे उन्होंने इस बात की बड़ी आवश्यकता जतलाई कि पाश्चात्य नगरों में इस प्रकार की शिक्षाओं की बड़ी आवश्यकता है जिसमें भारतीय गुरुओं के उच्च आशय पाश्चात्य नागरिकों सम्मुख रखे जावें।

इसके बाद मिस्टर पोलक ने कहा कि मैं डी० ए०वी० कालेज लाहौर और गुरुकुल दोनों को देख चुके हैं। और ऐसा मालूम होता है कि दोनों में विद्यार्थियों को सदाचारी बनाने की ओर अधिक ध्यान दिया जाता है। इस बात को देखकर यह साफ तौर पर जाहिर होता है कि आर्य्यसमाज स्वतः एक तरह का अन्धकार पर विजय है। इसमें अभी तक इसके संस्थापक की शक्ति काम कर रही है जिसका काम अथाह था।

इसके बाद मिसेस टाटा ने एक बहुत ही उत्तम चित्र खैंचा जिसमें उन्होंने दर्शाया कि दिवाली का उत्सव हिन्दुस्तानियों के लिए कितना हर्षदायक है और वे उसे किस उत्साह से मानते हैं—

मिसेस टाटा के बाद पारसियों की ओर से मि० सकलतवाला भी बोले। आप ने कहा कि स्वामी दयानन्द उन नेताओं में से थे जिनका सन्देश केवल किसी एक देश या जाति के साथ ही परिमित नहीं रहता पर सारे संसार या मानव जाति के लिए होता है। स्वामी दयानन्द का आर्य्यसमाज को खोलते हुए निस्सन्देह केवल यह उद्देश्य नहीं था कि भारत के कुछ थोड़े से आर्य मिलकर एक आर्यसमाज कायम करें पर उनका उद्देश्य सारी मानव जाति को एक सूत्र में बांधने और शान्ति का उपदेश सुनाने का था। हमें आशा करनी चाहिए कि बहुत शीघ्र एक दिन ऐसा आवेगा जब कि उस महर्षि की मनोकामनायें पूरी होंगी।

अन्तिम भाषण श्रीमती सरोजिनी नायडू का हुआ। उन्होंने कहा कि यद्यपि मेरा सीधे तौर पर समाज के साथ कोई सम्बन्ध नहीं तो भी मैं समाज के गैर सरकारी मेम्बरों में से एक हूं। मैं बहुत सी समाजों में जा चुकी हूं और उनके चलाये हुई पाठशालाओं के बच्चों को पारितोषिक आदि बांट चुकी हूं। इस लिए समाज और उसके कार्य से मेरा अगाध प्रेम है। उन्होंने अपने गुरुकुल दर्शन का वर्णन करते हुए कहा कि वहां के आचार्य ने, जहां पर वनिताओं के कंठों को मंजुल निनाद का प्रवेश प्रतिषिद्ध है, उन्हें आने और विद्यार्थियों से मिलने की आज्ञा दी। इसका कारण यह था कि वे वहां पर एक माता की तरह गई थीं और आर्यसमाज की उच्चतम शिक्षाओं में से एक यह है कि मातृ शक्ति का सन्मान और पूजा की जावे और भारतमाता की तन, मन, धन से सेवा की जावे।

अन्त में स्वामी दयानन्द पर बोलते हुवे उन्होंने कहा कि भारतवासियों के प्रति स्वामी जी महाराज का एक सन्देश था जिसको इस तौर पर प्रकट किया जा सकता है कि "सत्य का प्रकाश किया जावे" और इसमें उपस्थित सज्जनों में से एक को भी कोई उज्र नहीं हो सकता। यह सन्देश हिन्दु, मुसल्मान और ईसाई सबके लिए एकसा है। हिन्दुस्तान के लिए यह सन्देश स्वामी महाराज की एक बड़ी भारी वसीयत के तौर पर जिस का जितना अधिक उपयोग किया जावे उतना ही अधिक उन्नति का मार्ग निकट आता जाता है।

इसके उपरान्त एक दीर्घ करतालिका ध्वनि और "वन्दे मातरम्" के गीत के साथ सभा विसर्जित हुई। बाद में मकान के पीछे एक बड़े दालान में घन्टे आध घन्टे तक आतशबाजी के खेल दिखाये गए। कईयों ने महीनों और बहुतों ने सालों के बाद इन खेलों को देखकर बहुत आनन्द मनाया। इस प्रकार अननुमेय सफलता और कृतकार्यता के साथ बहुत से पिपासु हृदयों पर अनेक उच्च गम्भीर आशाओं को छोड़ती हुई यह सभा समाप्त हुई।

---

गुरुकुल यन्त्रालय कांगड़ी में नन्दलाल के प्रबन्ध से श्रद्धा के प्रिन्टर और पब्लिशर शादीराम के लिए छपा।

ओ३म्

Registered No. A. 875

श्रद्धां प्रातर्हवामहे, श्रद्धां मध्यन्दिनं परि।
(हम प्रातःकाल श्रद्धा को बुलाते हैं, मध्याह्नकाल में भी
श्रद्धा को बुलाते हैं।)



श्रद्धां निम्रुचि, श्रद्धे श्रद्धापयेह नः।
(ऋ० मं० १० सू० १५१, मं० ५)
(सूर्यास्त के समय भी श्रद्धा को बुलाते हैं। हे श्रद्धे! यहां
इसी समय) हमको श्रद्धामय करो॥

सम्पादक—श्रद्धानन्द सन्यासी

प्रति शुक्रवार को प्रकाशित होता है { १० पौष सं० १९७७ वि० { दयानन्दाब्द ३८ } ता० २४ दिसम्बर सन् १९२० ई० } संख्या ३६ भाग १

# हृदयोद्गार

## राष्ट्रीय गीत

### ( गुजराती कविता )

जय भारती जय भारती । टेक ॥
अमृत जरण वर लावनारी मात जय जय भारती । टेक ॥
तुज हृदय पट मां राम जेवा धर्म धारक नर थया ।
वीर भीष्म अर्जुन करण तारा नाम ने गजवी गया ।
ऋषि-भून चाणक्य महामुनि व्यास ना वेदो ह्यां ।
स्मरणाञ्जलि आपे गीता महाकृष्ण प्रभु जी नी ह्यां ।
गुण गाय हर्षे शिवजी ना शीश गंगे गाजती । जय० ॥ १ ॥
शीलथ गिरिवर संग पर ऋषियो समाधी साधता ।
बल बुद्धि ना प्रेरक सदा तुज शक्ति ने आराधता ।
जी सत्यता नीतिमत्ता धर्मनिष्ठता धारी हतो ।
दिव्य ढेला रजकणो अद्यापी हृदय मां स्फुरता ।
छाती महाज्ञानी नर माता सदा तु भारती । जय० ॥ २ ॥
परमार्थी विक्रम तथा कनकारकाने आवता ।
स्मशान थी रणघोष सुरा आज पण संभलावता ।
नानक गुरु गोविन्द ना सुतो अलौकिक लागता ।
उर ऐक्यता महामंत्र जेथी आज पल पल जागता ।
तुज शक्तिनुं स्मरणथतां रसना अधिक उच्चारती । जय० ॥३॥
बान्धव बन्या इस्लामी हिन्दु आज तुज शरणे रही ।
अकबर तणी पोथे अलबेलो आज नव पल्लव थही ।
उर हित करवा परस्परे शुभ ऊर्मी आउ छणी रही ।
कृतार्थ करतुं कार्य जनुंनो उर थी आशीष दई ।
जय दिव्य शक्ति धारिणी जय जगत् मंगल कारिणी । जय० ॥४॥

श्री० स्वामी श्रद्धानन्द जी को अभिनन्दन पत्र देते हुए वर्मा के गुजराती मण्डल ने यह कविता पढ़ी थी।

## आवाहन

दयाकर हे दयामय! देव! आवो, सुमन इस दीन कुटिया को बनाओ॥
कहां मैं नाथ! दोनों हाथ खाली, कहां तुम हो सकल सम्पत्ति शाली॥
न आडम्बर बड़े मैं कर सकूंगा, न भारी भेंट लाकर धर सकूंगा॥
न इसकी कुछ मुझे परवा ही है, तुम्हें भगवन्! न इसकी चाह ही है॥
तुम्हारा प्रेम से स्वागत करूंगा, मधुर वीणा बजाकर मन हरूंगा॥
प्रभो! अब कामना अन्तिम यही है, मुझे इस आन व्याकुल कर रही है॥
हृदय अपना बना आसन बिछाऊं, तुम्हें तब प्रेम से उस पर बिठाऊं॥
वहां पर स्नेह का दीपक जलाऊं, हुआ लवलीन मीठे राग गाऊं॥
निरन्तर भक्ति के आंसू बहाऊँ, तुम्हारे पाद पंकज मैं धुलाऊं॥
बना श्रद्धा सुमन का हार लाऊं तुम्हारे कंठ में सादर पिन्हाऊं॥
मधुर नैवेद्य पुष्पों का चढ़ाऊं करूं तन मन निछावर सिर झुकाऊं॥
कृपा कर अब कृपा के सिन्धु आवो, सफल मेरे मनोरथ कर दिखाओ॥

वागीश्वर विद्यालंकार

## श्रद्धा के नियम

१. वार्षिक मूल्य भारत में ३॥), विदेश में ५॥), ६ मास का २)।
२. ग्राहक महाशय पत्र व्यवहार करते समय ग्राहक संख्या अवश्य लिखें।
३. तीन मास से कम समय के लिए यदि पता बदलना हो तो अपने डाकखाने से ही प्रबन्ध करना चाहिए।

प्रबन्धकर्त्ता श्रद्धा
डाक० गुरुकुल कांगड़ी ( जिला बिजनौर )

परमात्मने नमः ।

# मानव धर्मशास्त्र की व्याख्या

## पहिला अध्याय

( गतांक से आगे )

**अस्मिन् धर्मोऽखिलेनोक्तो गुणदोषौ च कर्मणाम् ।**
**चतुर्णामपि वर्णानामाचारश्चैव शाश्वतः॥२०॥**

अर्थ—इसमें सम्पूर्ण धर्म कहा है और कर्मों के गुण दोष तथा चारों वर्णों का परम्परा से होता आया आचार कथन किया है।

**आचारः परमो धर्मः श्रुत्युक्तः स्मार्त एव च ।**
**तस्मादस्मिन्सदायुक्तो नित्यं स्यादात्मवान् द्विजः ॥ २१ ।**

अर्थ—श्रुति और स्मृति से कहा हुआ आचार ही परम धर्म है, इस लिए अपना कल्याण चाहने वाला द्विज सदा आचार युक्त रहे।

टि०—चारों वर्णों के कर्म और धर्म ऊपर कह चुके हैं। इनका ज्ञान प्राप्त करना मनुष्य मात्र का धर्म है। परन्तु परम धर्म अन्य ही है। वेद कहता है कि जो केवल ज्ञान का ही आश्रय लेते हैं वे भी अन्धकार में ही लिप्त रहते हैं।—अन्धन्तमः प्रविशन्ति ये ऽविद्यामुपासते। ततो भूय इव ते तमो य उ विद्यायां रताः।—केवल कर्म का आश्रय लेकर भी मनुष्य धर्मात्मा नहीं बन सकता, क्योंकि बिना यथार्थ ज्ञान के वेद स्मृति-कथित आचार पर चल नहीं सकता और न केवल ज्ञान ही मनुष्य को परमोद्देश्य की प्राप्ति करा सकता है। इस लिए जो ज्ञान और कर्म को एक कर देते हैं वे ही ब्राह्मण और वे ही आचार्य कहला सके हैं। निरुक्त में प्रश्न उठाया है—कस्मादाचार्यः? "आचार्य कौन है? और उत्तर दिया है—आचार्य आचारं ग्राहयति आचिनोत्यर्थान् आचिनोति बुद्धिमिति वा—"जो ब्रह्मचारी को आचार की शिक्षा देता है, अर्थों का संग्रह करता है वा बुद्धि को विधि पूर्वक बढ़ाता है।" और एक धर्मोपदेशक ने कहा है—

स्वयमाचरते शिष्यानाचारे स्थापयत्यपि ।
आचिनोति हि शास्त्रार्थं आचार्यस्तेन कथ्यते ॥

**आचाराद्विच्युतो विप्रो न वेदफलमश्नुते ।**
**आचारेण तु संयुक्तः सम्पूर्णफलभाग्भवेत् ॥ २२ ॥**

अर्थ—आचार से गिरा हुआ विप्र वेद के फल को नहीं पाता; और जो आचार से युक्त है, वह सम्पूर्ण के फल का भागी होगा।

**एवमाचारतो दृष्ट्वा धर्मस्य मुनयो गतिम्।**
**सर्वस्य तपसो मूलमाचारं जगृहुः परम् ॥ २३ ।**

अर्थ—इस प्रकार आचार से धर्म की प्राप्ति देखकर, धर्म के परम मूल आचार को, मुनियों ने ग्रहण किया था।

## दूसरा अध्याय

**विद्वद्भिः सेवितः सद्भिर्नित्यमद्वेषरागिभिः ।**
**हृदयेनाभ्यनुज्ञातो यो धर्मस्तं निबोधत ॥ १ ।**

अर्थ—वेद के जानने वाले और राग द्वेष से रहित सत् पुरुषों ने जिस धर्म का सेवन किया और हृदय से जिसे अच्छे प्रकार जाना, उस धर्म को सुनो।

टि०—विशेष लक्षण करने से पहिले धर्म का साधारण लक्षण वर्णन करते हैं। बालक जब पहिले ही हाथ पांव मारने के योग्य होता है तो बिना किसी से पूछे चेष्टाएं करने लग जाता है। बिना आश्रय के उठता है तो गिर पड़ता है, यदि बिना देखे चलता है तो ठोकरें खाता और कभी गढ़े में भी गिर जाता है। तब उसे सूझता है कि बिना किसी पथदर्शक चलना दुखदाई होगा। बालक अपनी माता, अपने पिता और अन्य बड़ों की ओर झुकता है; जो कुछ उन्हें करते देखता है उसी का अनुकरण करता है। इसी अनुकरण-शीलता के कारण बालक को बन्दर से उपमा दी जाती है। इसी प्रकार आत्मिक क्षेत्र में प्रवेश करने के इच्छुक बालक का पहिला पथदर्शक उस का अपना हृदय ( आत्मा, क्योंकि हृदय ही आत्मा का मुख्य स्थान है ) ही है।

मनुष्य का आत्मा दर्पणवत् स्वच्छ है जब तक दर्पण शुद्ध है और उस पर कोई मैला वा अंगार नहीं लगता तब तक उसमें वस्तुओं का स्वरूप ज्यों का त्यों दिखाई देता है परन्तु ज्यों ही उसकी स्वच्छता में भेद आवे तो वस्तुओं का स्वरूप ठीक दिखाने वाला नहीं हो सकता। स्वच्छ आत्मा ही आत्मिक जगत के बालक का प्रथम पथ दर्शक है। कवि ने बहुत ठीक कहा है:—

यत्कर्म कुर्वतोऽस्य स्यात् परितोषोऽन्तरात्मनः।
तत्प्रयत्नेन कुर्वीत विपरीतं तु वर्जयेत् ॥

जिस काम के करने में अन्तरात्मा को सन्तोष हो ( अर्थात् जिस में भय, शंका और लज्जा उत्पन्न न हों ) उसको प्रयत्न से करना चाहिए; और उससे उलटे को ( जिसके करने में भय, शंका और लज्जा उत्पन्न हों ) उसे त्याग देना चाहिए।

यदन्येषां हितं न स्यात् आत्मनः कर्म पौरुषम्।
अपत्रपेत वा येन न तत्कुर्यात् कथंचन ॥

जिससे दूसरों का हित न हो और स्वयम् जिसके करने में लज्जा प्रतीत होती है, वह काम कभी भी नहीं करना चाहिए। परन्तु यदि हृदय ही स्वच्छ न हो, अन्तःकरण पर मल, विक्षेप और आवरण का पर्दा पड़ा हुआ हो, तब क्या करे?

उस समय जैसा आचरण वेद के जानने वाले विद्वान् करें उसके पीछे चले। परन्तु वेदवित् विद्वान् भी कभी कभी ज्वर पीड़ा आदि असाधारण अवस्थाओं में धर्म के शान्त मार्ग से व्यचलित हो जाते हैं, इस लिए कहा कि जिसका विद्वान् नित्य सेवन करें वह धर्म है। परन्तु नित्य धर्म का सेवन करते हुए भी विशेष राग वा द्वेष के कारण सत् पुरुष भी निर्बलता दिखा देते हैं। एक बड़ा धर्मात्मा त्यागी पुरुष भी किसी विशेष धार्मिक संस्था के राग में फंसा हुआ, वा किसी उस संस्था के विरोधी से द्वेष के कारण धर्म के उच्च नियमों से गिर सकता है। इस राग द्वेष में फंस कर जो कुछ धर्मात्मा वेदवित् विद्वान् आचरण करें वह अनुकरणीय नहीं है। इसी लिए फिर भी आत्मा ही अन्तिम साक्षी होगा—

श्रद्धानन्द सन्यासी

श्रद्धा

## वैदिक धर्म की सर्वव्यापकता

आज मैं आपके सामने वैदिक धर्म की व्यापकता के विषय में कुछ कहना चाहता हूं। अन्य धर्म मत, सम्प्रदाय या Religion से वैदिक-धर्म का भेद नाम से ही स्पष्ट है। मननशील मनुष्यों के निश्चय का नाम मत है। मनुष्य को एक रस्सी में बांधने वाला सम्प्रदाय और यही Religion है। पर वैदिक धर्म यह नहीं है। धर्म का मतलब है कि जो धारण किया जाय या जिसने संसार को धारण किया हुआ है। चर अचर और जङ्गम स्थिर सभी के लिये यह आवश्यक है। वृक्ष का पत्ता तक बिना इस के हिल नहीं सकता। वैदिक धर्म की व्यापकता के दार्शनिक विचार छोड़ कर मैं सीधे शब्दों में ही कुछ कहना चाहता हूं। मंजिले मकसूद तक पहुंचने का मार्ग वेद ने दिखाया है—पर इन मतमतांतरों और सम्प्रदायों ने अभी तक यह नहीं दिखाया।

शताब्दियों से विशेषतः पिछली डेढ़ शताब्दि से संसार शांति की खोज में लगा हुआ है। सुख प्राप्ति की खोज है पर सुख मिलता नहीं। वेद ने इसका रास्ता दिखाया है। लोग मनुष्य समाज के भेद करते हैं। वेद ने बिलकुल स्वाभाविक और सीधा मनुष्य समाज का विभाग किया है। वेद कहता है "ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद् बाहू राजन्यः कृतः। ऊरु तदस्य यद् वैश्यः पद्भ्यां शूद्रोऽजायत।" शरीर के मुख भाग को ब्राह्मण बतलाया है। मुख का काम ज्ञानेन्द्रियों से ज्ञान की प्राप्ति करना और उस का जिह्वा से यथावत् उपदेश देना है। मुख अन्न ग्रहण करता है—अपने पास कुछ भी न रखकर सारे शरीर को बांट लेता है। यही काम ब्राह्मण का होना चाहिये। सभी कहा है कि ब्राह्मण किसी का दिया नहीं खाता और सब संसार ब्राह्मण का दिया खाता है। कोठियों वाले दौलतमन्द व्यापारी ब्राह्मण नहीं, ब्राह्मण वही है जिसके पास दो समय के खाने का सामान हो तो किसी का निमन्त्रण स्वीकार न करे। क्षत्रिय का काम रक्षा का है। सारे शरीर की रक्षा बाहू करते हैं। वह बाहू जो अपने ही नाश में लगते हैं पागल कहे जाते हैं। बन्दूक तलवार लेकर प्रजा की हत्या करना क्षत्रियपन नहीं। स्वर्ग के लिये किसी की हत्या नहीं करनी, धर्म की वृद्धि और अधर्म का नाश ही क्षत्रिय का धर्म है। मेदा ( उदर ) को वैश्य कहा है। मेदा अन्न पाचन से संसार को शक्ति देता है इसी प्रकार वैश्य लोगों का काम मनुष्य समाज को दान से शक्ति देना है। धर्म अर्थ काम मोक्ष की सिद्धि ही मनुष्य का उद्देश्य है। धर्मानुसार अर्थ की प्राप्ति, धर्म और अर्थ से काम की सिद्धि और इसी प्रकार धर्मानुसार अर्थ और काम द्वारा ही मोक्ष की सिद्धि हो सकती है अन्यथा नहीं। शूद्र को पैर स्थानीय बताया है। पैर ब्राह्मण की आज्ञा पर तुरन्त चल देता है—आना कानी नहीं करता। क्षत्रिय युद्ध भूमि में तभी पहुंचता है जब दिमाग की आज्ञा पर पैर वहां ले जाते हैं।

समाज तभी पूरी है जब कि चारों भाग पूरे हों। बिगाड़ तभी होता है जब कि इन चारों में गड़बड़ हो जाती है। पेट सारे शरीर का काम नहीं दे सकता। जब कि पेट ने सारे ही शरीर का काम करना शुरू किया तभी अनार्किज्म, बोल्शोविज्म आदि फैलते हैं। इनका इलाज सभा, समितियां बनाना नहीं, अन्तर्जातीय महासभा, या लीग आव नेशन्स भी इस गड़बड़ी का साधन नहीं। हृदयों का बदला जाना ही इस बिगाड़ का साधन है—तभी सम्पूर्ण सुख और और शान्ति की प्राप्ति सम्भव है। पार्लियामेन्ट कौन्सिल आदि शान्ति के लिये बताई जाती हैं। पर बिगाड़ बड़ा भारी यही है कि कानून बनाने वाले सच्चे ब्राह्मण नहीं हैं और उन कानूनों के चलाने वाले सच्चे क्षत्रिय नहीं हैं। वशिष्ठ से मुनि कानून बनाने वाले हों, दशरथ से राजा उनके चलाने वाले हों तभी शान्ति हो सकती है। आज कल मशीनों के मालिक कोठियों वाले लोग अपनी स्वार्थ दृष्टि से कानून बना कर दूसरों का गला घूंटते हैं। यह सब यत्न क्षणिक साधन हैं। पीपल की एक टहनी काटने पर दूसरी टहनियां और भी अधिक निकल आती हैं। ज्वाला की एक शिखा बन्द करने पर वह फूट कर दूसरी जगह से निकल ही आती है। कभी समय था जब कि ब्राह्मणों के आगे राजा झुकते थे आज राजा के सामने ब्राह्मणों को झुकना पड़ता है। यही अव्यवस्था है। चारों वर्णों की सुव्यवस्था ही शान्ति ला सकती है। दूसरे साधन नहीं।

जीवन का वैदिक आदर्श १०० वर्ष तक जीना और कर्मशील जीवन बिताना है। यज्ञ द्वारा इसे ३०० और ४०० तक का बनाना है। मनुष्य जीवन के लिये वेद कहता है "कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छत ँ समाः। एवं त्वयि नान्यथेतोऽस्ति न कर्म लिप्यते नरे।" कर्मशील जीवन व्यतीत करना है, आलसी और प्रमादी का जीना जीना नहीं है। यही सम्पूर्ण गीता के उपदेश का सार है। "कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन।" कर्म करना है पर उस में फंसना नहीं। इस के लिये भी वेद ने मनुष्य जीवन के चार भाग किये हैं। २५ तक ब्रह्मचर्य तपधारी का समय है। मैं ब्रह्मदेश गया वहां अब भी प्रत्येक व्यक्ति के लिये ब्रह्मचर्य आवश्यक है चाहे वह ७ दिन के लिये हो ( यहां आपने ब्रह्मदेश की वर्तमान प्रथाओं और विशेषता उनकी सनातन से चलती आरही प्रथाओं और रीतिरिवाजों की अच्छी व्याख्या की जिसे यहां विस्तार भय से नहीं दिया जाता )। हम लोगों की भी बिगड़ी हुई व्यवस्था भी प्राचीन आदर्श का ही इशारा करती हैं। ब्रह्मचर्य अवस्था तितिक्षातपस्या का जीवन व्यतीत कर के वीर्य की पुष्टि के बाद ही गृहस्थाश्रम में प्रवेश होने से गृहस्थ हासल हो सकता

---

उस व्याख्यान का सार जो कि श्री स्वामी जी ने १२ दिसम्बर के दिन आर्यसमाज चावड़ीबाजार देहली में दिया था—

शासन में है। इन सभाओं ने इस समय तक अपने आर्य क्षेत्र में राजनीति को स्थान नहीं दिया इस लिए आर्य समाज के वेदों और कोष का वर्तमान राजनीति से इस समय असहयोग ही है। आर्यसमाजी व्यक्तियों को वैदिक धर्म के सब सिद्धान्तों को प्रयोग में लाने की पूरी स्वतन्त्रता है—इस लिए कुंवर जी की अपील आर्य पुरुषों से है। जिस आर्य की छाती में आर्य हृदय है—वह शायद ही कुंवर जी की अपील को अनसुना कर सके।

———

## जौनपुर और प्रतापगढ़ के ज़िलों में लूट

### काशी सेवासमिति की जांच

( गतांक से आगे )

समिति ने काशी के उदार सज्जनों से धोती के लिए मारकीन, कम्बल, टाट, और लोटे जितने आवश्यक थे एकत्रित कर ८ स्वयं सेवकों के एक दल के साथ अपने विशेष अवसर विभाग के सहायक मुखिया और उपमंत्री के अन्तर्गत ५ दिसम्बर के रात्रि को रवाना किया।

ये लोग ६ दिसम्बर को प्रातःकाल ९ बजे जौनपुर पहुंचे। वहां से १८ मील इक्के पर और ६ मील पैदल चल कर करीब ४ बजे सन्ध्या को यह दल घटना स्थल पर पहुंचा। उस समय अहुवापार नाम के गांव के मदरसे में ठाकुर लेखराजसिंह जौनपुर के डिप्टी कलक्टर अचलकपुरा की लुटी हुई कुछ स्त्रियों का बयान लिख रहे थे। समिति के दल ने अपने ३ स्वयं सेवक उस स्थान पर छोड़ना निश्चय किया और बाकी लोग दूसरे गांवों की तरफ़ बढ़े। ऊपर लिखे ३ स्वयं सेवक डिप्टी साहब से आज्ञा लेकर उन स्त्रियों का बयान खुद भी लिखते जाते थे। बयान पूरा हो जाने पर डिप्टी साहब बयान के उस प्रति पर जिसे वे स्वयं लिखते थे, अगूठे का निशान करा लेते थे।

यह इजलास लगभग ४ बजे रात तक चलता रहा। बिचारी स्त्रियां १ धोती पहिने इज़हार देने के लिए जाड़े में ठिठुरती रहीं। सब से बड़े शोक की बात यह थी कि ऐसा प्रतीत होता था कि डिप्टी साहब जो कि ज़िलाधीश की ओर से इस लूट की जांच के लिए आए थे, उनका विचार इन लूटे गए व्यक्तियों की तरफ से पहिले से ही ख़राब कर दिया गया था। वे इज़हार के बीच बीच में काशी सेवा समिति के स्वयं सेवकों से उन किसानों की जो लूटे गए थे, बुराइयां करते थे, और कहते थे कि ये सब के सब बदमाश हैं। इस पर एक स्वयं सेवक ने उन से यह निवेदन किया कि आप इस समय इन की आपत्ति की जांच कर रहे हैं, इस लिये आपको आवश्यक है कि अपने दिमाग से ऐसी बातें जो पहिले से इन के सम्बन्ध में बैठी हैं, भुला दें नहीं तो निष्पक्ष भाव से आप को जांच करने और रिपोर्ट देने में कठिनाई होगी। इस पर उन्होंने कोई मर्यादित उत्तर न दे कहा कि क्या इस सम्बन्ध में ज़मींदारों से पूछें।

दूसरे दिन इनकी जांच के साथ समिति के सदस्यों के उपस्थित रहने के सम्बन्ध में आपने कहा कि मुझे तो कुछ विशेष आपत्ति नहीं है परन्तु थानेदार साहब को जिनके हलके में इन गांवों की लूट हुई है, यह बात कुछ नागवार लगती है। पाठकवृन्द विचारें कि ऐसे डिप्टी साहब जिनके दिमाग में लूटे गये लोगों की तरफ़ पहिले से ही ऐसे विचार भरे हों और जिन्हें थानेदार के नागवार होने का इतना ख़्याल हो वह कहां तक स्वच्छ और निष्पक्ष रिपोर्ट दे सकते हैं। तमाशा तो यह है कि इस लूट की आगे की कार्रवाई बहुत कुछ इस रिपोर्ट के ऊपर निर्भर है। ख़ैर, डिप्टी साहब ने दूसरे दिन सुबह से ही अपना इजलास शुरू करने की सूचना इन लोगों को दी। उस दिन समिति का बाकी दल लुटे हुए कुछ अन्य गांवों में घूम कर लूट के सम्बन्ध में आवश्यक बातें जांचकर करीब बजे रात्रि को इकट्ठा होगया।

लूट के सम्बन्ध में जांच करने पर पता लगा कि तारीख २० नवम्बर को किसान सभा के सभापति ठाकुरदीनसिंह किसी विशेष जुर्म के कारण गिरफ्तार किये गये और उसी दिन जौनपुर और परतापगढ़ ज़िलों के कुछ गांवों के प्रायः २५ अन्य व्यक्ति भी गिरफ्तार किये गये इन में किसान सभा के मुख्य मुख्य कार्यकर्ता प्रायः सभी शामिल थे। इतने आदमियों के गिरफ्तार होने पर गांव में ऐसा भय फैल गया कि अभी और बहुत से लोग पकड़े जाने वाले हैं। इस से किसान सभा से कुछ भी सम्बन्ध रखने वाले प्रायः सभी अपना अपना घर छोड़ कहीं दूर जा छिपे। अस्तु इन गिरफ्तार किये हुए लोगों के तथा भागे हुए लोगों के घरों को अकेला पा बदमाशों ने उन में मनमानी लूट की। इस लूट में परतापगढ़ ज़िले के, कुटिया नाम के गांव में भारी अत्याचार हुआ। और यहीं पर स्त्रियों के तन पर तक के कपड़े भी सभों से उतरवा लिये। लूटी गई प्रायः सभी स्त्रियां लूटने वालों का नाम और पता बताती हैं। उनका कहना है कि ये लोग यहीं के ज़मींदार और उनके आदमी थे परन्तु ये ज़मींदार अभी तक स्वच्छन्द विचर रहे हैं। लूट के प्रायः २ सप्ताह बाद तो जांच शुरू हुई फिर उसके बाद जब यह सिद्ध हो लेगा कि वास्तव में लूट हुई तभी तो मुलज़िमों के गिरफ्तारी की फिकर होगी। अभी तो केवल लूटे गए लोगों ने ही लूटने वालों का नाम बताया है। जब अड़ोस पड़ोस के लोग भी वही बात बतावेंगे तभी तो गिरफ्तारी हो सकती है। डिप्टी साहब का कहना है कि जब तक मुद्दई के अतिरिक्त दूसरे लोग भी वही बात न कहें तब तक मुलज़िमों की गिरफ्तारी नहीं हो सकती।

गांव के लोग हम लोगों के पास आ आ कर कहा करते थे कि वे ज़मींदारों के आदमियों के ज़रिये गवाही न देने के लिये धमकाये और फुसलाये जा रहे हैं। एक बुड्ढे ने कुछ स्त्रियों के साथ जो परतापगढ़ के कलक्टर के यहां इसी लूट की रिपोर्ट के सम्बन्ध में जा रही थीं पहुंचाने जाने की हिम्मत की। रातो रात उसका बोया हुआ खेत उजाड़ दिया गया और उसके कानों तक धमकी पहुंचाई गई कि अगर वह अब और कुछ इन स्त्रियों की सहायता करने की हिम्मत करेगा तो उसके बैल भी गायब हो जायंगे। बिचारा लाचार हो चुप हो बैठा।

अन्य किसान जो कि पकड़े जाने के भय से छिपे फिरते थे अगर ज़िमींदारों के आदमी अथवा पुलिस के किसी कर्मचारी की निगाहों के नीचे पड़ जाते बगैर कुछ इन देवताओं को पूजा किये उन बिचारों का छुटकारा नहीं होता था।

सारांश, स्त्रियां अपने पति, भाई, लड़के इत्यादि के गिरफ्तार हो जाने और अपनी पूंजी लुट जाने के कारण

बिलख रहीं थीं। बोये हुए खेत पानी बगैर सूख रहे थे और कहीं कहीं जानवर सानी और पानी बगैर तड़प रहे थे। और इतनेपर भी नरपिशाचोंद्वारा सीधे सादे किसान धमका और डरवा कर अलग लूटे जा रहे थे।

इन बातों को देख दूसरे दिन प्रातः काल समिति के स्वयं सेवकों ने अपने को तीन दलों में बांटा। एक तो डिप्टी लेखरामसिंह की जांच के साथ रहने के लिये दूसरा लुटे हुए गांवों में कपड़े बर्तन इत्यादि आवश्यक वस्तुएं बांटने को और तीसरा अफसरों से मिल किसानों का भय दूर कराने और बदमाशों द्वारा होते हुए अत्याचारों को रोकने की चेष्टा के लिये।

डिप्टी साहब ने तो एक जगह बैठकर अपना इजलास करना ही बन्द कर दिया। हम लोगों से उन्हों ने सुबह से ही इजलास शुरु करने की सूचना दी थी पर शायद रातों रात उन्हों ने अपना इरादा बदल दिया और सुबह जब से हमारे स्वयं सेवक उनके निवास स्थान पर पहुंचे, उसके पहिले ही वह घोड़े पर सवार हो घटना स्थल को रवाना हो गये। जब तक उनका पता लगा कर समिति के सदस्य वहां पहुंचे तब तक उनकी जांच वहां की समाप्त हो चुकती और वह दूसरी जगह जाने को तैयार पाये जाते। फिर इस के बाद उन्हों ने अपना कार्यक्रम ठीक ठीक नहीं बताया और न साफ यही कह देने की कृपाकी कि आपलोग मेरे साथ न आइये। लाचार स्वयं सेवक परेशान हो उनके जांचके साथ न रह सके। अगर डिप्टी साहब स्पष्ट रीतिसे कोई काम किये होते तो बहुतसी शङ्काएं जो हम लोगों के मन में उन के प्रति हैं उत्पन्न न होतीं। और उनको भी सरकारी रिपोर्टको जनता के सामने निष्पक्ष सिद्ध करनेका एक अच्छा प्रमाण मिल जाता।

दूसरे दलने लुटे हुए गांवों में घूम घूम कर यथासाध्य कपड़े इत्यादि बांटा और उन स्त्रियों का इज़हार लिया जो लूटी गई थीं। और ऐसे लोगो से पूछतांछ की जिन्हों ने कि लूट होते हुए देखी थी परन्तु विशेष भयके कारण अदालत में गवाही देने के लिये तैयार नहीं थे। इस दल के प्रत्येक गांवों में घूम आने से एक और अच्छा प्रभाव पड़ा। वे लोग जिनसे कि गिरफ्तारी की धमकी देकर पैसा तहसीला जाता था अथवा जो भागे भागे फिरते थे फिरसे अपने अपने घर लौट आये। इन में एक प्रकार की हिम्मत और उत्साह उत्पन्न हो गया। यह दल गांवों के कुछ उन जिमींदारो से भी मिला जिन के बारे में इस लूटके मूल कारण होने का सन्देह है और इस बात का प्रयत्न किया कि इन के और किसानों के बीच पुनः मित्रता स्थापित करा दें। ये जमींदार हमलोगों के सन्मुख बड़ी नम्रता पूर्वक बातें करते थे। और हम लोगों के प्रस्तावों को स्वीकार करने के लिये भी अपनी रजामन्दी दिखाते थे। एक ने जो इस प्रान्त के बहुत बड़े जमींदार हैं, यहां तक कहा कि देखिये मेरी इज्जत अब आपही लोगों के हाथ में है, परन्तु हम लोगों के पीछे ये हम लोगों की बुराई ही करते थे। और किसानों से यही कहलाते थे कि, वे यदि किसी प्रकार सेवासमितिवालों से सम्बन्ध रक्खेंगे अथवा लूट होने की गवाही देंगे तो उनकी बुरी दशा की जायगी और यह भी कहलाते थे कि देखें समिति के आदमी कितने दिन तक तुम लोगों की मदद करते हैं। अस्तु ये लोग यद्यपि बातों में बहुत प्रीति दिखाते थे पर काम करने के लिये तैयार नहीं होते थे। इस दलने इन कामोंको सात दिन में समाप्त किया।

तीसरे दलने अफसरों से मिल इस बातका निर्णय किया कि ता० २० नवम्बर को जितने आदमी पकड़े गये हैं उन सभों पर कोई ऐसा जुर्म नहीं है कि जिस से वह जमानत पर न छूट सकें। आवश्यकता इस बात की थी कि इन की तरफ से उचित पैरवी का प्रबन्ध किया जाय। गिरफ्तार लोगों में से एक की स्त्री ने यह प्रण कर लिया है कि जब तक वह अपने पतिका पुनः दर्शन न कर लेगी तब तक वह अन्न न खायगी। हम लोगों के बहुत अनुरोध करने भी यद्यपि उसे दो सप्ताह से अधिक बग़ैर अन्न के होचुके थे वह अपने प्रण पर दृढ़ बनी रही।

प्रतापगढ़ के डिप्टी कमिश्नर से मालूम हुआ कि उनके जिले से अब किसी और व्यक्ति की गिरफ्तारी का वारंट जो २० नवम्बर को निकला था, बाकी नहीं है और जो लोग धमका कर पैसे ले रहे हैं बिल्कुल झूठे और बदमाश हैं। जौनपुर के पुलिस सुपरिन्टेन्डेन्ट ने यह कहा कि उन वारंटों के सम्बन्ध में जिन को पकड़ना होगा उनको हम स्वयं उपस्थित हो पकड़ेंगे। वारंट थानेदार या कान्सटेबिलों के हाथ में नहीं है। पस उनसे भी यही मालूम हुआ कि गिरफ्तारी की धमकी देनेवाले झूठे हैं। इन बातों को जान भागे और डरे हुए लोगों का आश्वासन देने में बड़ी सहायता मिली। हम लोग उपर्युक्त दोनों अफसरों के इन सूचनाओं के लिये कृतज्ञ हैं।

इस लूट का मुकद्दमा अब कुछ अंशों में आरम्भ हो गया है इस से हम लोग इसके सम्बन्ध में अभी अपनी राय नहीं दे सकते इस समय सब से आवश्यक बात यह है कि, उन निःसहाय स्त्रियों को, उनके सम्बन्धियों को छुड़वाने और उनके लूटनेवालों को गिरफ्तार कराने में सहायता की जाय। सेवासमिति ने इनकी सहायता कपड़े लोटे इत्यादि से की पर यह पर्याप्त नहीं कही जा सकती इस से इस ओर भी अभी अधिक ध्यान देनेकी जरूरत है। परन्तु इन सबसे अधिक आवश्यक उन पर न्याय करवाने का प्रयत्न करना है। आशा है कि प्रत्येक व्यक्ति इस विवरण को पढ़ अपना यह धर्म समझेगा कि यथाशक्ति धनसे अथवा शरीरसे उन की सहायता करे। इस सम्बन्ध में विशेष सूचना के लिये अथवा सहायता देने के लिये कृपया मंत्री काशी सेवासमिति से पत्र व्यवहार कीजिये।

अन्त में मैं लूटे हुए गांवों की सूची दे इस विवरण को समाप्त करता हूं। और पुनः एक बार प्रार्थना करता हूं कि, आप यथाशक्ति लूटी गई स्त्रियों की अवश्य सहायता करें।

लूटे हुए गांवों के नाम—

जौनपुर जिलामें–कोल्हू, बलईकापुरा, अचलका पुरा और सुमेरका पुरा।

प्रतापगढ़ के जिले में–कोटिया और महुली।

इन में से सुमेरका पुरा और महुली में पीछे लूट हुई है।

———

# गुरुकुल विश्वविद्यालय कांगड़ी के वार्षिकोत्सव

का

## समय विभाग

५ चैत्र १९७७ तदनुसार १९ मार्च १९२१

शनिवार

प्रातः

७ से ८ तक बृहद् हवन

८ से १० तक—कविता सम्मेलन सभापति श्री पं० बुद्धदेव जी विद्यालंकार

६ चैत्र १९७७ तदनुसार २० मार्च १९२१

रविवार

| प्रातः | मध्याह्नोत्तर |
|---|---|
| ६ ३० से ७-३० हवन तथा भजन | २ से २—३० तक भजन |
| ७ ३० से ९-३० सरस्वतीसम्मेलन प्रो० बन्शीधर का निबन्ध, 'संस्कृत साहित्य' पर। | २-३० से ३-१५ " व्याख्यान पं० पूर्णानन्द जी |
| ९-३० से १०-३० तक व्याख्यान कुंअर चांदकरण शारदा | ३-१५ से ५-३० तक सरस्वती सम्मेलन, विविध निबन्ध |

रात्रि

७ ३० से ८ तक भजन

८ से ८ ३० " व्याख्यान ( संस्कृत ) स्नातक धर्मदेव सिद्धान्तालंकार।

८-३० से ९-३० तक व्याख्यान, श्री स्वामी स्वतन्त्रानन्द जी महाराज।

७ चैत्र १९७७ तदनुसार २१ मार्च १९२१

सोमवार

| प्रातः काल | सायं काल |
|---|---|
| ६ ३० से ७-३० हवन तथा भजन | १-३० से २ तक भजन |
| ७-३० से ९-३० सरस्वती सम्मेलन मि० आसफअली का निबन्ध 'हिन्दुस्तानी' पर | २ से ५-३० तक राष्ट्रीय शिक्षासम्मेलन सभापति पं० मोतीलाल नहरू होंगें |
| ९-३० से १०-३० व्याख्यान पं० धर्मेन्द्रनाथ तर्कशिरोमणि | |

रात्रि

७-३० से ८ तक भजन

८ से ९ तक व्याख्यान प्रो० रामदेव जी

९ से १० तक व्याख्यान, श्री स्वामी सत्यानन्द जी महाराज

८ चैत्र १९७७ तदनुसार २२ मार्च १९२१

मंगलवार

| प्रातः काल | सायं काल |
|---|---|
| ७ से १० तक दीक्षान्त संस्कार | १-३० से २ तक भजन |
| | २ से ३ तक व्याख्यान पं० ब्रह्मदत्त जी विद्यालंकार |
| | ३ से ४ तक व्याख्यान, पं० बुद्धदेव जी विद्यालंकार |
| | ४ से ४-३० तक अपील मुख्याधिष्ठाता और धन संग्रह |

रात्रि

७-३० से ८ तक भजन

८ से ८-३० व्याख्यान ( संस्कृत ) स्नातक भीमसेन

८-३० से ९-३० तक व्याख्यान, श्री स्वामी सर्वदानन्द जी महाराज

# विचार-तरंग

## विदाई

मेरे एक गुरु हमारी अन्तिम परीक्षा के दिन निरा करते थे। यह कष्ट किस लिये? उन्होंने बतलाया कि तब आप लोगों की विदाई होगी। मैं तब से सोच में हूं कि क्या मैं भी विदा होऊंगा। विदाई कैसे होगी। विदाई तो सदा शुभागमन पूर्वक होती है। जब मेरा यहां कभी समागमन ही नहीं हुवा, तो विदाई कैसी। क्या आपने मुझे कभी जोड़ा था जो मेरे अलग होने की आशंका है। जैसे आगया था वैसे ही मैं चुपचाप चला जाऊंगा; यह कुछ भी बात नहीं है किंतु मैं असल में ( चाहे पहिले न समझता था ) हमेशा से आप से जुड़ा हुवा हूं, इस लिये सदा ही जुड़ा रहूंगा। विदाई कैसी?

क्या सचमुच मुझे बिदा होना होगा। मैं पूछूंगा, भला किस स्थान पर। विदा होकर कहां जाऊंगा। मुझे ब्रह्माण्ड में कोई दूसरा स्थान ही नहीं दृष्टि गोचर होता। जहां कहीं जाऊंगा वहां उसी का दिव्य एक शासन है, जिसका यहां हैं। वहां पर भी यही, उसके अटल राज नियम चल रहे हैं। अतएव मेरा भूत ( मेरा प्राक्तन कर्म समुदाय, अपना फल उपस्थित करता हुवा ) हर जगह मेरे साथ है। इस भूत से बचने को मैं दूसरे स्थान पर नहीं पहुंच सकता। तो कहां विदा होऊंगा। और कौन विदा करेगा। जो अब तक मेरे जानते हुवे या न जानते हुवे सदा मेरे साथ रहा है, वही कभी विदाई न देने वाला साथी अब भी निःसंदेह सदा साथ रहेगा। जिस प्रकार उसने दुःखों सुखों के चक्कर में से गुजारते हुवे मुझे यहां तक बड़ी सावधानी से विकसित किया है, वही एक साथी उन्हीं अपने आनन्दमय दुःखों और सुखों की बहार में मुझे आगे भी हर जगह दिन दिन पोषित करता जायगा। उस से विदाई नहीं हो सकती। और जब वही मुझे विदा नहीं कर सकता तो उस के

अतिरिक्त और कौनसी वस्तु है जो मुझे विदाई देने को आवेगी।

किन्तु अच्छा ( सम्भव है आपको अपने भाई को यह उपर्युक्त भाव भला न जंचा हो ) तो विदाई ही सही। मैं विदा हुवा जाता हूं। गुरुकुल भूमि! मैं विदा होता हूं। रम्य वन जहां मैं ने १४ वर्ष का वास किया, मै प्रस्थान करता हूं। नहीं; इस भूमि और दशा से काई एसी विदाई नहीं, क्यों कि इस में जब चाहें आना हो सकता है। किन्तु विदाई तो केवल उस गुरुकुलीय विद्यार्थी जीवन से हैं—उस 'कुलभूषण' रहने की अवस्था से है, जिस में मेरा आना फिर कभी नहीं (चाहें मैं आज से नित्य इसी भूमि पर रहूं ) हो सकता। इसी से विदाई गुरुकुल से विदाई है। मैं तुम से विदा मांगता हूं। सब गुरुकुलवासिओं से मेरी स्नेह भरी विदाई की नमस्ते। यहां रहते हुवे जिस किसी ने मुझे अपना चेला या गुरु, अपना सेवक या सेव्य, अपना मित्र या अमित्र समझा हो उन सब से विदाई, और मेरी ओर से सबको एक भाव से प्रेम पूर्ण प्रणाम। अब मैं विदा होता हूं। अब से मुझे याद रखने का भार आप न उठाये रखियेगा मेरे नाम और रूप से मुझे न याद कीजियेगा किन्तु आप केवल यदि हमारे प्रभु से सर्व व्याप्य इस विश्व को हमेशा याद रखेंगे तो इस के एक क्षुद्रावयवभूत यह आपका भाई स्वमेव बीच में याद हो जाया करेगा। अब से मुझे आशीर्वाद या नमस्ते करने की चिन्ता का कृपा कर अवसान कर दीजिये, इनका इस व्यक्ति को लक्ष्य बनाना त्याग दीजिये, किन्तु कृपया यदि आज से आप सब जीवों पर दया दृष्टि रखेंगे और हर एक प्राणी ( मात्र ) की दिल से मंगलकामना करेंगे तो इस आपके विदा हुवे भाई की ( यह कहीं किसी रूप में क्यों न हो ) शुभकामना बीच में स्वयमेव हो जायगी, इसे नमस्कार स्वयमेव, जा पहुंचेगा। यही मेरी विदाई का वचन है। यही मेरी विदा होते हुवे विनती है। यह और विदाओं के समय भी आपके कान में गूंजेंगी।

( वस्तुतः कभी विदा न होने वाला )
विदा हुवा आपका भाई
शर्मन्

९ चैत्र १९७७ तदनुसार २३ मार्च १९२१

बुधवार

**प्रातः काल**

६-३० से ७-३० हवन तथा भजन
७-३० से ८-३० तक व्याख्यान
८-३० से ९ तक भजन
९ से १० तक व्याख्यान
भाई परमानन्द जी

**सायं काल**

१-३० से २ तक भजन
२ से ३ तक व्याख्यान
डा० केशवदेव शास्त्री
३ से ५ तक आर्य्य सम्मेलन,
सभापति डा० श्यामस्वरूप सत्यव्रत

**रात्रि**

७ से ७-३० तक भजन
७-३० से ८-३० तक व्याख्यान, पं० युधिष्ठिर जी विद्यालंकार
८-३० से ९ ३० तक संगीत सम्मेलन

विशेष—स्त्रियों के लिए १९ और २० मार्च को परिवार गृहों में प्रचार का विशेष प्रबन्ध होगा।

# सार और सूचना

१. आर्य प्रतिनिधि सभा, संयुक्तप्रान्त के उपप्रधान डा० श्यामस्वरूप जी सत्यव्रत सब आर्य सज्जनों को सूचना देते हैं कि 'सभा और साहिब सुपरिन्टेन्डेन्ट मर्दुमशुमारी में ख़तवकितावत के बाद यह बात साफ़ हो गई है कि उन लोगों के मुतल्लिक़ जो आर्यसमाज में आकर वैदिक धर्म में प्रविष्ट हो गये हैं जैल की ख़ानेपुरी के मुताबिक़ लिखा जावे"

| नाम | मज़हब १४ अ | फ़िरका मज़हब ४—ब | ज़ात नसल या कौम | ज़बान १३ |
|---|---|---|---|---|
| | वैदिक | आर्य समाजी | आर्य्य | हिन्दी |

२. "समस्त गौड़ भाइयों को विदित हो कि "अखिल भारतवर्षीय गौड़ महा सम्मेलन" का चतुर्थ महोत्सव ता० १ व २ अप्रैल को श्री वृन्दावन में बड़े समारोह से होगा। इसी समय प्रतिवर्ष प्रसिद्ध 'ब्रह्म त्सव' का अपूर्व समारोह होता है।"

३. शाखा गुरुकुल मैंसवाल का द्वितीय वार्षिकोत्सव चैत्र बदी नवमी, दशमी एकादशी सम्वत् १९७७ अर्थात् शुक्र, शनि, रवि ता० १, २, ३ अप्रैल सन् १९२१ को बड़े समारोह के साथ होगा।

—:o:—

## श्री स्वामी जी महाराजः----

श्री स्वामी जी अब पहिले से अच्छे हैं किन्तु अभी भली भान्ति रोगमुक्त नहीं हुए हैं। २ मार्च को वे इलाज के लिए लाहौर चले गए हैं। लग भग १५ दिन में आपके पूरी तरह नीरोग हो कर लौट आने की आशा है।

# मदुरा में धर्म प्रचार

महाशय जे. एम. शर्मा मद्रास में बड़े उत्साह से धर्मप्रचार कर रहे हैं। वह लिखते हैं—"१५ फर्वरी को कालिज स्क्वायर में "वैदिक धर्म का महत्व" विषय पर व्याख्यान हुआ। जनता पर उत्तम प्रभाव हुआ। हिन्दी पढ़ने वालों की संख्या अब ५०—६० के लगभग हो गई है। साप्ताहिक अधिवेशनों में भी ६०-७० की उपस्थित होती है। अब्राह्मण लोग विशेष प्रसन्न होते हैं और मेरे विद्यार्थी भी व्याख्यान में सहायता करते हैं।"

## राजस्थान स्वराज्य सेवा संघ--

वर्धा के वी. एस. पथिक सारे देश के विशेषतः राजस्थान के धन्यवाद के पात्र हैं क्योंकि उनने 'राजस्थान स्वराज्यसेवा संघ' की स्थापना कर एक बड़ी भारी और बहुत देर से अनुभव की जाती हुई आवश्यकता को पूर्ण किया है। ब्रिटिश भारत के लिए तो स्वराज्य प्राप्त करने का यत्न ३५ वर्ष से हो रहा है परन्तु रियासतों में अभी इस ओर कुछ नहीं किया गया। यद्यपि रियासतों की उपज ब्रिटिश भारत के समान लूटी नहीं जाती ( Exploited ) तथापि वहां रहने वाली प्रजा की दशा यहां से भी दयनीय और शोचनीय है। हमें आशा है कि यह संघ इस के सुधारने में सफल हो। प्रत्येक देशभक्त को संघ का सभ्य बन कर उसकी सहायता करनी चाहिए।

—:o:—

गुरुकुल यन्त्रालय कांगड़ी में नन्दलाल के प्रबन्ध से श्रद्धा के प्रिन्टर और पब्लिशर शादीराम के लिए छपा।

"हम प्रातःकाल श्रद्धा को बुलाते हैं, मध्याह्नकाल में
श्रद्धा को बुलाते हैं।"

# श्रद्धा

## बिस्तरे बांधो !

गुरुकुल के उत्सव आने की सूचना जनता को दी जा चुकी है। 'श्रद्धा' यह अंक पाठकों की सेवा में अब … तक उत्सव में ७ दिन से अधिक …गे। हम आर्य्यभाइयों से प्रार्थना … कि इस अंक के पहुंचते ही वे यात्रा के लिए तैयारी प्रारम्भ …।

… का इस वार विशेष कष्ट है। … की धन अभी …

…रतीय सभ्यता के विरुद्ध है। प्यारे पाठकों! गुरुकुल भी आप ही का प्रेम पात्र है। यह आप का लाड़ला है। आप ही के त्यागयुक्त स्नेह और भक्ति से यह इस उन्नत दशा तक पहुंच सका है। आज आप, दूर २ स्थानों से, अपने हाथों से लगाये इस पौधे को देखने लिए प्रस्थान करने वाले हैं। आप का कर्त्तव्य है कि खाली हाथ इस के पास न आवें। इस पौधे की सिंचाई के लिए कुछ स्नेह जल अवश्य अपने साथ लेते आइये। यह अत्यन्त सतृष्ण नयनों से उसकी प्रतिक्षा कर रहा है। यदि अभी तक आप अपने कर्त्तव्य पालन में शिथिल रहे है तो अब कटिबद्ध हो संग्रह … प्रारम्भ कर दीजिए। गुरुकुल प्रेमियो! उठो! …

…सारा हाल देख कर उचित निर्णय पर पहुंचने का प्रयत्न करें। गुरुकुल उत्सव ऐसे सज्जनों के लिए सब से उत्तम अवसर है। इस सुअवसर पर उपस्थित हो और गुरुकुल के प्रत्येक विभाग और उपविभाग के कार्य क्रम को देख वे सहज ही में यह जान लेंगे कि कुछ स्वार्थी जन किन अनुचित साधनों से गुरुकुल को बदनाम करने का प्रयत्न करते रहते हैं।

२. शिक्षित समुदाय का एक बड़ा हिस्सा इस बात पर विश्वास रखता है कि संस्कृत एक निर्जीव और मृत प्राय भाषा है। उनके इस विश्वास का आधार बहुत कुछ पाश्चात्य शिक्षा ही है। पर, वस्तुतः यह बात नहीं है। जिन सज्जनों का ऐसा विचार हो उन्हें चाहिये कि

सम्पादक—श्रद्धानन्द सन्यासी

प्रति शुक्रवार को प्रकाशित होता है | २६ फाल्गुन सं० १६७७ वि० { दयानन्दाब्द ३८ } ता० ११ मार्च सन् १९२१ ई० | संख्या ४७ भाग १

# हृदयोद्‌गार

## वसन्त

आई रे! वसन्त! अलबेली——टेक
शीतल पवन चलन लागी चहुं दिशि झूलन लागी बेली ॥
नव पुहुपन सों खिलन लागो आशा मुसकत बेला चमेली ॥
बोलत पिक निज मधुर सुखदरस भौरन भिन्न रस लेली ॥
कमहुं बनै नहिं वरनत अंखियन सुषमाहिं चुरत नवेली ॥

शान्ति सदन
गुरुकुल कांगड़ी
"आनन्द"

## समझौता

( फुटकर )

अरे! नलिन क्यों दुखी हुआ है तुझको है किसकी परवाह।
देख, प्रेम रस मस्त हुए इन भौरों को जब तेरी …ह ॥ १ ॥
यह अनित्य है वह अनित्य है फिर किस की तुझ को है चाह।
मर जावेंगे सभी एक दिन करता क्यों इतनी परवाह ॥ २ ॥

चाह है ऐसा वह है ऐसा क्यों कर शोर मचाते हो।
तुझको अपनी ओर निहारो क्यों औरों पर जाते हो ॥ ३ ॥
गुण से बन्धे स्वयं आवेंगे तुम क्यों उन्हें बुलाते हो।
जिन्हें तुम्हारी चाह नहीं है उनके पीछे जाते हो ॥ ४ ॥

खड़े रहेंगे हमीं अकेले चाहे बिगड़े यह संसार।
अपना लक्ष्य करेंगे पूरा समझें है किस की दरकार ॥ ५ ॥

शान्ति सदन
गुरुकुल कांगड़ी
"आनन्द"

## विदाई

यह मानस सर छोड़कर चले हंस! किस ओर।
प्रेम नीर डूबा हृदय दीखत ओर न छोर ॥
कैसे दें तुम को विदा सब कुछ यों बिसराय।
जब यह प्रेम भरा हृदय तुम को रहा बुलाय ॥
सुनि जब बहुगुण गणकथा चले तुम्हारे पास।
यह नव क्या तुम चल दिये मुरझा कर नव आस ॥

शान्ति सदन
गुरुकुल कांगड़ी
"आनन्द"

## श्रद्धा के नियम

१. वार्षिक मूल्य भारत में ३॥), विदेश में ५॥), ६ मास का २)।
२. ग्राहक महाशय पत्र व्यवहार करते समय ग्राहक संख्या अवश्य लिखें।
३. तीन मास से कम समय के लिए यदि पता बदलना हो तो अपने डाकखाने से ही प्रबन्ध करना चाहिए।
४. वी. पी. भेजने का नियम नहीं है।

प्रबन्धकर्त्ता श्रद्धा
डाक० गुरुकुल कांगड़ी ( जिला बिजनौर )

अतिरिक्त और कौनसी वस्तु है जो मुझे विदाई देने को आवेगी।

किन्तु अच्छा ( सम्भव है आपको अपने भाई की यह उपर्युक्त भाव भला न जंचा हो ) तो विदाई ही सही। मैं विदा हुवा जाता हूं। गुरुकुल भूमि! मैं विदा होता हूं। रम्य वन जहां मैं ने १४ वर्ष का वास किया, मैं प्रस्थान करता हूं। नहीं; इस भूमि और दशा से काई एसी विदाई नहीं, क्यों कि इस में जब चाहें आना हो सकता है। किन्तु विदाई तो केवल इस गुरुकुलीय विद्यार्थी जीवन से हैं—उस 'कुलभूषण' रहने की अवस्था से है, जिस में मेरा आना फिर कभी नहीं (चाहें मैं आज से नित्य इसी भूमि पर रहूं ) हो सकता। इसी से विदाई गुरुकुल से विदाई है। मैं तुम

ठगा कि यह वस्तु जिसे पहिले कभी नहीं देखी थी, क्या है? कैसे बनी है। और किसने इसे बनाया है? किसी बालक के पास शुद्ध तेजाब जिसकी रङ्गत शुद्ध पानी कीसी हो एक शुद्ध कांच की शीशी में डालकर लेजाएं तो वह उसे शुद्ध पानी समझता है, पर ज्यूं ही उसे उंगली से छूता है तो उसे ऐसा काटता हुआ पाता है जैसे आग काटती है। अब वह सन्देह में पड़जाता है कि यह वस्तु जो शीशी में पड़ी है पानी है वा आग है वा कुछ और है जिस में पानी और आग दोनों के गुण हों। परन्तु पानी और आग इकट्ठे रह नहीं सकते एक दूसरे के विरोधी हैं, और गरम पानी की तरह जिस प्रकार दोनों इकट्ठे रहते हैं ऐसे इस में मालूम नहीं पड़ते क्यों कि यह ठण्डे पानी की तरह बिलकुल ठण्डी है। इस प्रकार अपने मन में संकल्प विकल्प कर के वह बालक संशय में पड़ जाता है कि यह क्या वस्तु है? कैसे बनी है? और किसने बनाई है? इसी प्रकार इस संसार में जब मनुष्य पहिले ही आता है तो इसकी नानाविध द्वन्द्वमयी रचना को देख कर, प्रत्येक पदार्थ में उसके विरुद्ध गुण धर्मों को देख कर, चकित होता है

९ चैत्र १९७७ तदनुसार २३ मार्च १९२१

बुधवार

| प्रातः काल | सायं काल |
|---|---|
| ६-३० से ७-३० हवन तथा भजन | १-३० से २ तक भजन |
| ७-३० से ८-३० तक व्याख्यान | २ से ३ तक व्याख्यान डा० केशवदेव शास्त्री |
| ८-३० से ९ तक भजन | ३ से ५ तक आर्य्य सम्मेलन, |
| ९ से १० तक व्याख्यान भाई परमानन्द जी | सभापति डा० श्यामस्वरूप सत्यव्रत |

रात्रि

७ से ७-३० तक भजन

७-३० से ८-३० तक व्याख्यान, पं० युधिष्ठिर जी विद्यालंकार

८-३० से ९-३० तक सङ्गीत सम्मेलन

विशेष—स्त्रियों के लिए १९ और २० मार्च को परिवार गृहों में प्रचार का विशेष प्रबन्ध होगा।

## सार और सूचना

१, आर्य प्रतिनिधि सभा, संयुक्तप्रान्त के [illegible] डा० श्यामस्वरूप जी सत्यव्रत सब आर्य सज्जनों को सूचना देते हैं

जिस के द्वारा परिवर्तन हो रहा है उसे निमित्त कारण कहते हैं और उसी के नाम पुरुष वा आत्मा आदि हैं तथा जिस में परिवर्तन हो रहा है उसके उपादान कारण वा प्रकृति आदि नाम कहे जाते हैं। इन का विवेचन आगे कहीं किया जाएगा। यहां इतना ही दिखाना है कि संसार कार्य है इसका कुछ न कुछ कारण अवश्य होना चाहिए। संसार में वस्तुओं के अवयवों में बनना और बिगड़ना देखा जाता है अतः संसार कार्य है। संसार के पदार्थ जो मनुष्य की सामर्थ्य से सिद्ध नहीं हो सकते उन में नियम वा क्रम पाया जाता है अतः संसार को कार्य मानना पड़ता है। इन दोनों बातों के लिए शक्ति की और नियन्ता की आवश्यकता है। इनके विषय में विचार आगे होगा कि शक्ति और नियन्ता कुछ भिन्न हैं वा नहीं।

संसार आप ही आप अनादि काल से बनता बिगड़ता चला आया है और अनन्त काल तक इसी प्रकार वर्तमान रहेगा। इस का यदि यह अर्थ समझा जाय कि बिना शक्ति के, बिना सामार्थ्य के, बिना किसी नियम के स्वयम् सब कुछ हो रहा है तो यह विचार सर्वथा अशुद्ध मानना पड़ेगा क्यों कि जब संसार में कोई नियम ही नहीं, और कोई शक्ति नहीं तो सब वस्तुएं निरशक्त और नि-

## मदुरा में धर्म प्रचार

महाशय जे. एम. शर्मा मद्रास से बड़े उत्साह से धर्मप्रचार कर रहे हैं। वह लिखते हैं—"१५ फर्वरी को कालिज [illegible]

अतः संसार का कारण अवश्य किसी चेतन सत्ता को मानना चाहिए। इस के अतिरिक्त एक यह भी बात है कि जैसे किसी पदार्थ का विश्लेषण करते २ और उसकी कारण परम्परा की खोज में चलते चलते एक जड़ कारण का, जिसको प्रकृति कहते हैं, पता लगता है और प्रकट होता है कि उस एक जड़ सत्ता से ही सम्पूर्ण पदार्थों की रचना है इसी प्रकार इसी परम्परा की खोज में चलते २ सब पदार्थों के भिन्न २ रूपों का स्रोत जैसे वह जड़ सत्ता प्रकट होती है वैसे ही प्रत्येक पदार्थ के प्रति रूप के अन्तर्हित वर्तमान जो शक्ति रूपी चेतन सत्ता है जो उस पदार्थ को प्रतिक्षण परिवर्तन कर रही है उस चेतन सत्ता का भी एक आदिस्रोत मानना पड़ता है। अतः इस संसार के कारखाना में एक चेतन सत्ता और दूसरी जड़ सत्ता इन दोनों का एक भाव समझना चाहिए। जो कर्म से संसार का परिवर्तन चक्र मानते हैं, उन्हें जानना चाहिए कि कर्म भी बिना शक्ति के नहीं होता, अतः परिवर्तन रूप से वर्तमान संसार के कर्म भी कारण संसार में वर्तमान एक शक्ति समझना चाहिए। अतः केवल एक कर्म ही कारण नहीं है। इस प्रकार विचार करते २ प्रतीत होता है कि संसार का कोई न कोई कारण अवश्य है यह निष्कारण नहीं है।

# श्रद्धा

## बिस्तरे बांधो !

गुरुकुल के उत्सव आने की सूचना आर्यजनता को दी जा चुकी है। 'श्रद्धा' का यह अंक पाठकों की सेवा में जब पहुंचेगा तब उत्सव में ७ दिन से अधिक नहीं होंगे। हम आर्यभाइयों से प्रार्थना करते हैं कि इस अंक के पहुंचते ही वे गुरुकुल यात्रा के लिए तैयारी प्रारम्भ कर दें।

रेलों का इस बार विशेष कष्ट है। हड़तालों की धूम अभी से शुरू हो गई है। ५ मार्च से ओ. आर. आर. में हड़ताल शुरू हो गई और अन्य कम्पनियों के कर्मचारी भी शीघ्र ही इसका अनुकरण करते दीखते हैं। सरकार ने रेलों की संख्या घटा कर इस कष्ट को और भी बढ़ा दिया है। सरकार की इस अनुचित नीति को दृष्टि में रखते हुए और दूसरा ओर उसकी नई दमननीति को भी मनुसाते हुए उस से स्पेशल ट्रेनों की आशा करने की अपेक्षा प्रार्थना करना और भी अधिक व्यर्थ है। इस लिए गुरुकुल प्रेमियों को अब अपना प्रबन्ध अपने आप ही करना होगा। इसका उपाय यही है कि प्रत्येक शहर से चलने वाले यात्री उत्सव की ठीक तिथि से ५।६ दिन पूर्व ही चल पड़ें जिस से वहां पर ठीक समय पर पर पहुंच सकें। यदि प्रत्येक ही दो दिन पूर्व चलकर वहां पहुंचने का प्रयत्न करेगा तो कई उपयोगी कार्यों में सम्मिलित होने से उसे वंचित होना होगा।

बिस्तरा बांधने की तैयारी में लगे हुए गुरुकुल प्रेमियों का ध्यान हम एक और आवश्यक विषय की ओर खींचना चाहते हैं।

भारतवर्ष की यह पुरानी चाल रही है कि दूर देश में रहने वाले किसी प्रेमीजन को जब कोई मिलने जाता है तो कुछ भेंट लेकर ही उस के सम्मुख उपस्थित होता है। खाली हाथ जाना भारतीय सभ्यता के विरुद्ध है। प्यारे पाठकों! गुरुकुल भी आप ही का प्रेम पात्र है। यह आप का लाड़ला है। आप ही के त्यागयुक्त स्नेह और भक्ति से यह इस उन्नत दशा तक पहुंच सका है। आज आप, दूर २ स्थानों से, अपने हाथों से लगाये इस पौधे को देखने लिए प्रस्थान करने वाले हैं। आप का कर्तव्य है कि खाली हाथ इस के पास न आवें। इस पौधे की सिंचाई के लिए कुछ स्नेह जल अवश्य अपने साथ लेते आइये। यह अत्यन्त सतृष्ण नयनों से उसकी प्रतीक्षा कर रहा है। यदि अभी तक आप अपने कर्तव्य पालन में शिथिल रहे हैं तो अब कटिबद्ध हो संग्रह [illegible] प्रारम्भ कर दीजिए। गुरुकुल प्रेमियो! उठो! आलस्य त्याग कर उस भेंट—झोली को भरना प्रारम्भ कर दो जो आपने कुल माता के चरणों में रखनी है। आप में से प्रत्येक कुल भक्त का यह कर्तव्य है कि वह गुरुकुल यात्रा के लिए प्रस्थान का यह श्री गणेश कर दे।

## हम गुरुकुल उत्सव पर क्यों आवें ?

कई सज्जन यह कहते हुए प्रायः सुने गये हैं कि 'भाई, गुरुकुल के उत्सव पर आने की क्या आवश्यकता है? यदि कोई खास बात होगी तो वह अखबारों में तो आही जायगी।' ऐसे सज्जनों के भ्रम निवारण के लिए हम गुरुकुल उत्सव पर आने की आवश्यकता बतलाना चाहते हैं।

गुरुकुल के विरोधियों ने जनता में कई भ्रम मूलक बातें फैला रक्खी हैं। इन्हीं असत्यों की बहकावट में आये हुए कई सज्जन गुरुकुल के आन्तरिक प्रबन्ध पर आक्षेप करते और ब्रह्मचारियों की शारीरिक और मानसिक योग्यता में सन्देह प्रकट करते हुए पाये गये हैं। समाचार पत्रों तथा अन्य साधनों द्वारा इन असत्यों का खण्डन करने का कई बार प्रयत्न किया गया है। परन्तु इन बहकाये हुए सज्जनों से हम तो यह कहते हैं कि वे दूसरों के कथनों पर भी अविश्वास प्रकट करने का अधिकार रख सकते हैं। इस अवस्था में सब से उत्तम उपाय यही है कि वे अपनी आंखों से सारा हाल देख कर उचित निर्णय पर पहुंचने का प्रयत्न करें। गुरुकुल उत्सव ऐसे सज्जनों के लिए सब से उत्तम अवसर है। इस सुअवसर पर उपस्थित हो और गुरुकुल के प्रत्येक विभाग और उपविभाग के कार्य क्रम को देख वे सहज ही में यह जान लेंगे कि कुछ स्वार्थी जन किन अनुचित साधनों से गुरुकुल को बदनाम करने का प्रयत्न करते रहते हैं।

२. शिक्षित समुदाय का एक बड़ा हिस्सा इस बात पर विश्वास रखता है कि संस्कृत एक निर्जीव और मृत प्राय भाषा है। उनके इस विश्वास का आधार बहुत कुछ पाश्चात्य शिक्षा ही है। पर, वस्तुतः यह बात नहीं है। जिन सज्जनों का ऐसा विचार हो उन्हें चाहिये कि गुरुकुलोत्सव में सम्मिलित हों। इस का प्रत्यक्ष खण्डन देखें। सरस्वती सम्मेलन में पढ़े गये ब्रह्मचारियों के निबन्ध और उनके भाषण इसका प्रत्यक्ष प्रमाण होंगे कि संस्कृत, इस समय भी, जीवित और सफल भाषा है।

३. आर्यसमाज का आधार वेद पर है। वेद के बिना आर्यसमाज मुर्दा है। परन्तु वैदिक शिक्षा और वैदिक स्वाध्याय की ओर आर्यसज्जन बहुत कम ध्यान देते हैं। वेदों का महत्व भी अभी तक कई महानुभावों के हृदय पटल पर उचित स्थान नहीं पा सका है। इस लिए इस बात की अत्यन्त आवश्यकता है कि वेद के गूढ़ रहस्यों और तथ्यों को साधारण भाषा में लिख कर आर्यजनता के सन्मुख रक्खा जावे। ऐसे निबन्ध पढ़े जावें जिन में वैदिकधर्म के भिन्न २ अंगों पर, वेद के आधार पर, उत्तम विचार किया गया हो। गुरुकुल में "वैदिकसम्मेलन" इन्हीं उद्देश्यों को लक्ष में रख कर, प्रतिवर्ष, किया जाता है। इस वर्ष भी यह सम्मेलन होगा। कई योग्य और प्रसिद्ध विद्वान् अपने साल भर के गहरे अनुशीलन द्वारा जानी गई सचाइयों को जनता के सन्मुख रक्खेंगे। प्रत्येक वेद प्रेमी को इस में सम्मिलित होना चाहिये।

४. आर्यसमाज का काम इस समय इतना फैला हुआ है कि वर्ष में एक बार मिल कर, शान्ति से, इस पर कुछ

हरा विचार करना आवश्यक है। हमारा क्या उद्देश्य था और उसे हमने हां तक पूरा किया, हमारा रुख इस मय किधर है और हमारी आन्तरिक स्थिति क्या है—इन प्रश्नों पर समालोचनात्मक दृष्टि से विचार करना प्रत्येक आर्य नर--नारी का कर्त्तव्य है। फिर, आर्यसमाज का राजनिति से क्या सम्बन्ध —यह प्रश्न भी इस समय जोरों पर हैं। प्रत्येक विचारक अपनी २ दृष्टि से ही विचार करता है। ये सब अवस्थाएँ एक मुले "आर्यसम्मेलन" की आवश्यकता को बतलाती है। आर्य भाई यह सुन कर प्रसन्न होंगे कि इस उत्सव पर इसी कमी को पूरा किया जावेगा। एक "आर्यसम्मेलन" होगा जिस में इन सब प्रश्नों पर, गम्भीर दृष्टि से, विचार किया जावेगा। प्रत्येक आर्य भाई के उपस्थित हो इस में अवश्य भाग लेना चाहिये।

५. असहयोग और स्वराज्य के वर्तमान आन्दोलन ने जातीय शिक्षा की ओर भारतीय जनता का ध्यान बड़े जोर से आकर्षित किया है। लोग इसके महत्व को आज समझने लगे हैं। गुरुकुल जिन सचाइयों २० साल तक केवल वाणी से नहीं अपितु क्रिया से भी जनता के सन्मुख रखता रहा, भारतीय नेता उन्हें आज स्वीकार करने लगे हैं। परन्तु जातीय शिक्षा क्या है, उसका स्वरूप और प्रकार क्या है--इत्यादि आवश्यक बातें अभी तक कई महानुभावों की विचार शक्ति से दूर है। फिर गुरुकुल ही जातीय शिक्षा का नेता अभी तक रहा है। यही एक संस्था है जिसने, इस विषय में, सरकार के साथ क्रियात्मक असहयोग किया है। भविष्य में भी, गुरुकुल ही इस आन्दोलन का अग्रणी रहेगा। परन्तु वह किस रूप में हो, देश की मांगों को दृष्टि में रखते हुवे अब उस में किस प्रकार के परिवर्तन की अवश्यकता है तथा जातीय शिक्षा का क्या स्वरूप और प्रकार है—इत्यादि भिन्न २ अंगों पर विचार करने के लिए ही इस उत्सव पर "राष्ट्रीय शिक्षा सम्मेलन" होगा जिस के सभापति देश प्रसिद्ध नेता कर्म वीर पं० मोतीलाल जी होंगे। इस में प्रत्येक शिक्षा प्रेमी और असहयोग वादी को उपस्थित होना चाहिये।

ये कुछ मुख्य विशेषताएँ हैं। और भी बहुतेरी हैं परन्तु इस समय उन पर विचार करना अनावश्यक प्रतीत होता है। इन सब अनुपेक्षणीय विचारों को दृष्टि में रखते हुए हम न केवल प्रत्येक आर्य नर नारी और कुल प्रेमी से ही अपितु प्रत्येक स्वराज्य वादी, असहयोगी, जातीय शिक्षा प्रेमी और गुरुकुल विरोधी से भी यह प्रार्थना करेंगे कि वह अपने इष्ट मित्रों सहित इस उत्सव में अवश्य सम्मिलित हो। संक्षेपतः, हम भारत जनता से बल पूर्वक यह अनुनय करेंगे कि वह तन, मन, धन से इस उत्सव की सफलता में सहायक होवे।

---

## डा० रासविहारी घोष का स्वर्ग वास!

भारत का एक और रत्न उठ गया। डा० घोष ने कई प्रकार से अपना नाम चिरस्मरणीय कर दिया है। कलकत्ता विश्वविद्यालय को कई लाख रुपया दान देकर उसे दान वीर और शिक्षा प्रेमी कहा जासकता है। वकालत में जो उसने सिक्का जमाया है, वह आने वाली कई सन्ततिओं के लिए एक स्पृहणीय आदर्श ही रहेगा। लोग आपको "हाईकोर्ट का शेर" कहा करते थे। इस क्षेत्र में उसका प्रभुत्व न केवल भारतवासी अपितु इङ्गलैंड और अमेरिका के प्रसिद्ध वकीलों और जजों को भी मानना पड़ा है। साहित्य क्षेत्र में भी आप का ज्ञान अगाध था। उन्नत भाषाओं की प्रायः सभी प्रसिद्ध पुस्तकें आप की नज़रों से निकल चुकी थीं। राजनैतिक क्षेत्र में भी आप का सिर ऊंचा था। यद्यपि आप नरमदल के थे तथापि आप थे पूरे देशभक्त। सूरत की कांग्रेस के आप सभापति भी चुने गये थे। कहते हैं कि यदि आप अमेरिका में होते तो आज राष्ट्रपति और इङ्गलैण्ड में होते तो प्रधान सचिव होते। परन्तु भारतियों के हृदय में भी आपको मान इन पदों से कुछ कम नहीं है। वृद्धावस्था में आप इस बातका बहुत पछतावा करते थे कि युवा काल में आप रुपया कमाने में ही लगे रहे और देश सेवा का कोई महत्व पूर्ण कार्य्य नहीं कर सके। इसी कलंक को धोने के लिए, कहते हैं, आपने अपनी अन्तिमावस्था में दान का अक्षुण्ण स्रोत खोल दिया था। आप से जब कोई युवक उपदेश लेने जाता था तब आप उसे यही कहते थे कि, "धन कमाना छोड़कर देश सेवामें ही अपना तन मन लगा दो।"

आपका जन्म साधारण घर में हो हुआ था। आप अपने बाहुबल से ही इस उच्च दशा तक पहुंचे थे। भाग्य पर भरोसा रखने वाले भारतीय युवकों के लिए डा० घोष का जीवन एक आदर्श हो सकता है।

कार्य्य के सभी क्षेत्रों में आपके अगाध ज्ञान और देदीप्यमान प्रतिभा को देख कर ही सर आशुतोष मुकुर्जी ने एक बार कहा था कि रासविहारी घोष जैसे ऊंचे आदमी सदी में केवल एक बार ही पैदा हुआ करते हैं।"

रासविहारी घोष की मृत्यु से इस सदी ने एक प्रकाण्ड विद्वान् ही नहीं अपितु एक कट्टर देशभक्त भी खो दिया है।

## दयालु (मर्सीफुल) मैक लेगन?

नाभा के महाराज ने, पिछले दिनों, व्याख्यान देते हुए मैक लेगन को 'दयालु' (मर्सीफुल) की पदवी से विभूषित किया था। मैक लेगन की दयालुता का इस से बढ़कर और प्रमाण क्या हो सकता है कि उसने लाहौर, अमृतसर और जालन्धर में सभाबन्दी का कानून लगादिया, ला० लाजपतराय को पेशावर नहीं जाने दिया; पं० रामभजदत्त चौधरी, सादार शार्दूलसिंह और डा० किचलू का मुहबन्द कर दिया और निरपराध अकाली के सम्पादक को जेल में ठूंस दिया। राजा महाराज की सम्मति में भारतवासी मूर्ख हैं जो मैक लेगन जैसे महामनस्क की दयालुता में सन्देह करते हैं। ईश्वर ऐसे 'दयालु' पुरुष नाभा महाराज ही को दे। हमें तो उनकी 'दयालुता' की कोई आवश्यकता नहीं हैं।

## लादू बैलपर और बोझ !

भारतवासी पहिले ही भूखों, भि-खारी, सरकारी टैक्सों और कर्जों से लदे हुए हैं। पिछली कौंसिल में अर्थ-सदस्य मि० हेली ने नये वर्ष के बजट को पेश करते हुए जो भाषण दिया है उस से ज्ञात होता है कि गत वर्ष के १८॥ करोड़ रुपये के घाटे को पूरा करने के लिए सरकार हम लादू बैलों पर टैक्स वगैरह का और बोझ लादना चाहती है। सरकार की इस आर्थिक गड़बड़ी की निन्दा गोरे अखबार तक ने की है। इस संकट का प्रधान कारण सरकारी विनि-मय की दर में गड़ बड़ है जिसके कारण भारत को कई करोड़ों की क्षति सहनी पड़ी है। फिर, हम नहीं समझते कि सेना पर ६० करोड़ रुपये खर्च करने की क्या आवश्यकता है? किस कोने से भारत पर सेनायें उमड़ रही हैं जिन के नाश के लिए इतना रुपया स्वाहा किया जावेगा। संसार की किस दिशा से ल-ड़ाई के हिमालयसदृश नौकरशाही के दिलों को कम्पा रहे हैं? सरकार की इस संकुचित नीतिकी जितनी निन्दा की जावे उतनी ही थोड़ी है।

## ड्यूक गया—दमन आया

बम्बई के बन्दर गाह से ड्यूक के नि-कलते मद्रास के बन्दर गाह से दमननी-तिने, बड़े जोरशोर के साथ, प्रवेश किया। न जाने इस में क्या रहस्य है कि जिस प्रान्त ने ड्यूक की सब से पहिले आगवानी की, उसी ने दमन नीतिका भी सब से पूर्व स्वागत किया। मि० याकूबहुसैन तथा उनके अन्य तीन साथियों को पकड़ कर कालीकट के म-जिस्ट्रेट ने दमन दावानल में पहिली आहुति डाली। देखते २, सभी प्रान्तीय सरकारों ने इस का अनुकरण किया। सर्व भक्षक १४४ धाराकी आड़ में यह सब प्रकाण्ड रचा जा रहा है। राजद्रोह और सार्व जनिक शान्ति भंग से लेकर शराब पीना मना करने तक—सारे भारी (?) जुर्म इसी धारा में, नौकरशाही की स्वेच्छा चरिता के कारण, रखे जाते हैं। संसार स्वतंत्रता की ओर जा रहा हैं, भारत के भावी वायसराय लण्डन की सभाओं में बैठे स्वाधीनता और न्याय के गुणगान कर रहे हैं परन्तु इधर नौकरशाही को चांदनी में भी चोर दीख रहा है, अहिंसात्मक आन्दोलन में भी बगावत की बू आरही है।

## भारत सरकार के शिखण्डी लार्डसिंह

परन्तु यह सौभाग्य शायद बिहार के एक देसी गवर्नर के ही हिस्से में पड़ा था कि वह अपने आधीनस्थ कर्मचारि-यों के नाम एक गश्ती चिट्ठी द्वारा दमन नीति की खुल्लम खुल्ला उद्घोषणा करे। वस्तुतः, लार्ड सिंह को शिखण्डी बनाकर भारत सरकार ने [illegible]-ता के कसे तीरकमान से दमन का जो यह तीर छोड़ा है, उसका उत्तर हमें तीर से ही न देते हुये अपनी सहन शक्ति और शान्ति से ही देना चाहिये। परन्तु, इस घटना से उन्हें शिक्षा लेनी चाहिये जो यह समझते हैं कि गोरी नौकरशाही की अपेक्षा काली नौकरशाही कुछ अधिक भलेमानस और नेकनीयत होती है। वस्तुतः, दोनों एक ही पात्र के हैं।

## रेशमी दस्ताने में छिपा बाघ नख—

सुधार स्कीम को देकर सरकार यह दिखानी चाहती है कि उसने हम पर बड़ी भारी मेहरबानी की है। इस के ब-दले में वह हम से सहयोग की आशा करती है। परन्तु, इस रेशमी दस्ताने के पीछे सरकारी कर्मचारी जो बेहूदगियां करते हैं वह अभी तक पहिले की तरह जारी है। इस के दो ताजे उदाहरण ली-जिए—

१. इस समाचार के लिए "बाम्बे क्रा-निकल" उत्तर दाता है कि झांसी के जिला मैजीस्ट्रेट ने 'चिरगांव' नामक गांव के निवासियों के बेगार देने से इन्कार करने पर वहां के स्थानीय नेताओं को बुला कर धमकाया। इन में से एक का नाम नारायणदास है। उसे धमकाते और डराते हुए उसे बागी ठहराया गया और कहा कि जब तुम कभी बन्दूक वगैरह के लिए लाईसेन्स लेने आवोगे तो मैं इन्कार कर दूंगा, कानून के फंदे में जब कभी तुम फंसोगे, तुम्हें झट कैद कर लिया जावेगा, जब कभी कुली चमार वगैरह कोई अर्जी लावेंगे तो वह मैं तुम्हारेपास भेजदूंगा" इत्यादि। नारायणदास पर जो यह महत्त्व पूर्ण उपदेश दिया गया था, उसका परि-णाम दूसरे दिन इस रूप में हुआ कि उस से बन्दूक का लाईसेन्स छीन लिया गया।

२. पूरुलिया (बिहार) के डिप्टीक-मिश्नर को बार-लाईब्रेरी से राजविद्रोह की बू आने लगी है। उसके सदस्यों को उसने चेतावनी है कि चूंकि वे उस में बैठकर राजविद्रोहात्मक बातचीत करते है, इस लिए वह जब्त करली जावेगी। अमृतबाजार पत्रिका का एक संवाददाता कहता है कि यह डिप्टीकमिश्नर रायपुर के लार्डसिंह महोदय का रिश्तेदार है।

क्या ऐसी बाघ नखवाली सरकार के साथ हम सहयोग कर सकते हैं?

## टोपी के विरुद्ध महायुद्ध !

एक छोटी सी गान्धी टोपी के विरुद्ध सरकार ने न जाने क्यों इतना महायुद्ध रचरक्खा है? अभी मेरठ के एक अंग्रेज़ हैडमास्टरने के इस कार्य पर सभी ओर से कड़ी समालोचना की गई थी पर अब समाचार आये हैं कि फर्रुख़-बाद के एक अमेरिकन हैडमास्टर ने फिर इसी तरह का कार्य किया है! सरकार के शिक्षा विभाग को चाहिए कि दो पैसे की इस छोटी टोपी से अपनी मैशीनगनें हटा कर किसी बड़ी वस्तु को अपना निशाना बनावें।

## ननकाना-काण्ड में पुलिस का हाथ—

सर्वथा नहीं है—यह कहना अत्यन्त कठिन है। ज्यों २ इस मामले की गु-त्थियां खुलती जाती है त्यों २ जनता का पुलिस पर सन्देह बढ़ता ही जाता है। यद्यपि पंजाब सरकार ने पहिले दिन ही एक लचर कम्यूनिक प्रकाशित कर अपने को निर्दोष सिद्ध करना चाहा था

परन्तु उस से संशय की मात्रा और भी बढ़ गई। महन्त कई महीनों से इस की तैयारी कर रहा था, पठानों को अपने साथ मिलाता हुआ शहर में छुरे तैयार करवा रहा था परन्तु उसकी इन सब करतूतों से पुलिस के कानपर जूं तक न रेंगी—यह बात साधारण बुद्धि नहीं मान सकती। फिर प्रातः ८ बजे से लेकर शाम के ४ बजे तक खुल्लम खुल्ला हत्या काण्ड होता रहा, महन्त लछमनसिंह के कटे सिर को सारे शहर में घुमाया गया और पुलिस तब भी चादर पसारे सोयी रही--यह कहना अपनी मूर्खता का परिचय देना है। यदि साधारण पुलिस को नहीं मालूम था तो भारत सरकार की सर्वान्तर्यामी सी. आई. डी. भी क्या इस से अनजान रही? भारत में बोलशवीज़म आ रहा है; भारतवासी, सरकार के विरुद्ध, अफ़गानिस्तान और रूस के साथ मिल कर बग़ावत की तैयारी में है, बंगाल में राजविद्रोही सभाओं की भरमार है—इत्यादि सब सूक्ष्म घटनाओं की बू तो सी. आई. डी. को आ सकती है पर ६ मास से जिस हत्या काण्ड के लिए खुले बाज़ार तैयारी हो रही थी उस से सी. आई. डी. सर्वथा अछूत रही। यदि यह सच है तो इस विभाग पर जो लाखों रुपये खर्च किये जाते हैं वह एक दम बन्द कर देने चाहिये। यद्यपि यह मामला विचाराधीन है तथापि हम यह कहने पर बाधित हैं कि पुलिस का इस मामले में अवश्य कुछ हाथ है।

## फ़ारस इङ्गलैण्ड के चंगुल से निकला—

प्रतीत होता है। इस सप्ताह के समाचारों से ज्ञात होता है कि वहां पर नया मंत्री मण्डल बन गया है और उसने ऐंग्लोपरशियन सन्धि को रद्दी की टोकरी में फैंकते हुए रूस के साथ नई सन्धि स्थापित की है। यह सन्धि कैसी है--यह अभी तक अज्ञात है पर इतना तो निश्चित है कि फ़ारस अपना निर्णय अपने आप करने पर उतारू है। वह इङ्गलैण्ड की दोस्ती से तंग आकर अब रूस की बोलशवीज़म के साथ मिल अपनी किस्मत परखना चाहता है।

## मिस्र लड़ाई पर उतारू

प्रतीत होते हैं। उन्हों ने निश्चय कर लिया है कि यदि जर्मनी उनकी अभिवाञ्छित क्षतिपूर्ति नहीं करेगा तो वे उसके कुछ एक प्रदेशोंपर कब्जा कर लेंगे। इस से पूर्व मित्रों को अपने गिरेबान में मुंह डाल कर यह देखना चाहिये कि क्या यह आत्म निर्णय और स्वाधीनता के उन सिद्धान्तों के अनुकूल है जिनका वे, पिछले सालों से, शोर मचा रहे हैं। विल्सन साहब अब कहां मुंह छिपाये बैठे हैं? क्या अमरिका अब भी मित्रों का साथ देगा? जर्मनी के साथ व्यापारिक सन्धि कर लेने से इसमें [illegible] सन्देह है?

# पुस्तक समालोचना

निहिलिष्ट रहस्य कथा रोचक और हृदय ग्राही है। भाषा सरस है। रूस और नीचे के अधिकारियों की स्वेच्छा चारीता और अत्याचार का वर्णन हृदय को हिला देने वाला है। निहिलिष्ट नामक राजनैतिक सम्प्रदाय के विषय में इस पुस्तक को पढ़ने से काफी ज्ञान मिल सकता है। पुस्तक का अभी एक ही भाग प्रकाशित हुआ है। पुस्तक उपादेय है और रामचन्द्र शर्मा सरस्वती पुस्तक माला कार्यालय पो० कनखल (सहारनपुर) से मिल सकती है 'ब'

राजसम्बन्धी सिद्धान्त—लेखक, पं० माता सेवक पाठक प्रकाशक, भारतीय पुस्तक एजन्सी, ११ नारायणप्रसाद बाबूलेन कलकत्ता। मूल्य १॥)

अभी तक हिन्दी में राजनीति के सिद्धान्तों पर किसी मूल पुस्तक का अभाव सा ही था। पाठक महाशय इस कमी को पूरा कर सारे हिन्दी संसार के धन्यवाद पात्र बने हैं। छपाई आदि सब उत्तम है। विषय विवेचन की प्रणाली सरल है। नये राजनीतिक सिद्धान्तों का भी समावेश किया गया है। समयानुकूलता की दृष्टि से उपयोगिता और भी बढ़ गई है। राजनीति का पाठ प्रारम्भ करने वालों के लिये विशेषतः लाभ पहुंचाने वाली है। मूल्य कुछ अधिक जंचता है। समर्पण लोकमान्य तिलक की अमर आत्मा को किया गया है। 'र'

जातीय-कविता दाम-1)
प्रकाशक—नारायणदत्त सहगल एण्ड सन्स प्रोप्राइटर—आर्य्य बुकडिपो—लोहारी गेट लाहौर

इस पुस्तक में उन कविताओं का संग्रह है जिन्हें लेखक ने अपनी समझ अनुसार उत्तम जातीय कविता समझी है। अच्छा होता—यदि संग्रह कर्त्ता संग्रह करने में इतनी शीघ्रता न करते क्यों कि जिस प्रकार उत्तम कविता बनाना कठिन है वैसे ही उनका संग्रह करना भी कोई सुगम कार्य नहीं है॥ 'ब'

## नवीन सहयोगी

वैभव! दिल्ली से इस नाम का एक नया साप्ताहिक पत्र निकलने लगा है। आकार लगभग श्रद्धा के बराबर है। राष्ट्रीय है। टिप्पणियां अच्छी होती हैं। 'विजय' और 'हिन्दी समाचार' के बन्द हो जाने से दिल्ली से एक उत्तम हिन्दी पत्र निकलने की अत्यन्त आवश्यकता थी जिस की कमी यह पूरी करेगा। हम सहयोगी का हार्दिक स्वागत करते हैं। पृ० १६ के लग भग, वार्षिक मूल्य ४) है। 'द'

कवि सम्पादक त्रिशूल। बरहरी पो० पीपीगञ्ज जि० गोरखपुर से इस नाम का एक नया मासिक पत्र निकलने लगा है।

भाद्रपद का विशेषाङ्क (श्री कृष्णाङ्क) हमारे सन्मुख समालोचनार्थ प्रस्तुत है। कविता पढ़ने से आशा होती है कि यदि अब की कविताएं अच्छी नहीं भी हैं तो आगे धीरे धीरे अवश्य अच्छी होजायंगी। हमें पूर्ण विश्वास है कि त्रिशूल जी उत्तम कविताओं के चुनने में ज़रा विशेष ध्यान रक्खेंगे।

हिन्दी में यह एकदम नवीन उद्योग है जिस के लिए त्रिशूलजी न केवल कविजनों अपितु सारे हिन्दी संसार के धन्यवाद के पात्र हैं। पत्र होनहार है। हम इस का सहर्ष स्वागत करते हुए प्रत्येक साहित्य प्रेमी से अनुग्रह करेंगे कि वह इसका ग्राहक बन प्रकाशकों का उत्साह बढ़ावें। वा० मू० ३॥)

# 'शिशु-भावना'

( यह कविता गुरुकुल जन्मोत्सव में पढ़ी गई थी )

जननी !!! ; मोरी तो तुम सोई ! ; जननी !!; पुरातनी !!!
तुम्हार चरन तले; धूली खेले !! ; खिलाइरे ! बाल्य जीवनी !!!
"जीवन-बाती; जब मोरी; रही निबल !
आंचल तोरी ; लुकोपाई !!! रक्षा बल !!
तुम्हार चरन धूल, जननी ! हमार तन; तुम्हार अमृत दूध; 'पीकर पायातन
तुम्हार बचन अनुकरन हे ! मोर बचन; तुम्हार विमल ज्ञान, जननी ! हमार धन !
तुम्हार परम दान; — ये मोर जीवन !
नाहीं भुलाय सके — जननी ! आ-मरन!!!
माता ! हमार जदि;— लागैं सहस जीवन !
तुम्हार महान ऋन;— कर न पावैं उऋन !!!

**जासों पाया यह अमर दान दयालुनी !!! जननी०**

मलय- अनिल आज, रसीला फाल्गुन —कौन उपहार हाय ! लाऊं मैं अधन !
हमार परान दीन, और तन मन —चाहे जब लेऊ मा ! [illegible] ।
शरम जलाये तन, हाय ! मैं अधन ! —कौन उपहार हाय; ! लाऊं मैं चरना
" श्रद्धा विनय भावे; गुरु के चरन —सेवा करबनित; करि व्रतपालन"
ये प्रन जननि ! नाहीं ; कोइ उपहार —व्रति हम सकल; ये करम हमार
हमार नयन कोषे; युगल, मुक्ताफल —श्रद्धा विनय प्रेम; 'जोति से' झलमल
आज कुल-माता; तुम्हार चरन कमल — धरूं उपहार माता !; सोइ दो मुक्ताफल
"जननि ! हमार दीन यहि उपहार —अधन की निधिका; यहि सब सार ।
लज्जा से नत सीस; प्रेम अवतार —युगल नयन जल करो स्वीकार ।
**फेरो, मोरा न !"शिशु —उपहार" कृपालुनी ॥ जननी० ॥**
दयामय ! गुरुवर !; चरन तुम्हार —क्या मैं अधन धरूं; निज उपहार ।
युगल चरन शुभज्ञान के अधार — जिनकि परम धूल, मिटा अंधियार ।
श्रद्धा विनय-मय, मोर उपहार —एकठो कृपाल गुरु, यह नमस्कार
करो स्वीकार गुरु ! करो स्वीकार —शिष्य अधन दीन, हीन है विचार !!!
"जय हो !!! " पावैं जहा; —शिष्य आशीर्वानी !!! ॥ जननी० ॥
ऐ ! बाल्यसङ्गि !मेरे ! प्रेमसेवन माली; —दीन सुदाम थे, लाया है प्रेमडाली
"चाहूं न कनक के; भवन विशाल भाई !!!—चाहूं न रतन के धन, निधि तुम्हारा भाई
चाहूं न विपति में; तुमार सहायभाई !!! —चाहूं न भाग देवो; सुखका लायभाई
मांगूं किन्तु इक, —'हृदय कुटीर'
प्रनय, स्मरन की —जहं नितभीर !!!
बन्धु ! आज जब, तुमरे दुआर —बन्द करो नभाई !!! - 'हृदय किवार'
येहि ! भीख देओ !! येहि इकरार —प्रयन, स्मरन का, तोड़ो मति तार !!
जासों पाये; ये सब भाई !! प्रेम—धनी !!! ॥ जननी० ॥
जननी !!! मोरी तो तुम सोई !!! जननी !! पुरातनी !!!
कुलपति ! पिता ! मोरे — जान्हवितटवासी !!!
कुल के, कर्णधार !!! — सुनो हे ! संन्यासी !!!
याद तो करो पिता !, — दिन जोकि दूर गये !!
आये थे जब हम !! — गोदी में नये नये !!!
नन्हि हथेली पर — हम थे "कौल" किए !!!
गंगासागर इक — कर में आप लिए !!!
जिन को पिलाया दूध-प्रेम का हाय ! पिता !!
उनमें रहे हैं केते; कितनों का; कौन; पता ??
याद तो करो पिता !! तुमने किया था प्रन !!!

# गुरुकुल समाचार

## श्री आचार्य जी

गुरुकुलाचार्य श्री स्वामी श्रद्धानन्द जी इलाज के लिये लाहौर चले गये हैं। १२ दिनों तक ज्वर न आने से उनका स्वास्थ्य कुछ अच्छा हो गया था। इस योग्य था की वह सफ़र कर सकें। डा० कुलभूषण जी गुरुकुल में आये थे, और उन्हीं की प्रेरणा से स्वामी जी लाहौर गये हैं। वहां वह अमृत धारा भवन में ठहरेंगे।

## गुरुकुल जन्मोत्सव

गुरुकुल जन्मोत्सव ४ मार्च को हुआ। श्री आचार्य जी के गुरुकुल में न होने से मु० मुख्याधिष्ठाता ने सभापति का आसन ग्रहण किया। गीतियें हुई-और ब्रह्मचारियों के भाषण हुए। सहभोज और धनुष बाण के कर्तबोंने उत्सव की सफलता में सहायता दी।

## परीक्षायें

१४ वीं श्रेणी की परीक्षायें हो चुकीं परीक्षोत्तीर्ण ब्रह्मचारी गुरुकुल के कार्य पर इधर उधर फैल गये हैं। स्नातक धर्मदेव स्नातक रामगोपाल तथा विद्यानिधि आदि गुरुकुल के कार्य पर चले गये हैं। आशा है कि इसवार उत्सव से पूर्व ही नवस्नातक कुल सेवा के व्रत में व्रती हो-कर अपनी योग्यता का परिचय देंगे।

महाविद्यालय की परीक्षायें भी समाप्त हो चुकी हैं और विद्यालय की परीक्षा में हो रही हैं। आशा है १२ मार्चतक सब कुल वासी परीक्षाओं के झंझटसे निपट कर उत्सव की तय्यारी में लग जा-यंगे।

## श्रीपं० सातवलेकर जी

आज कल आर्य जनता के विदित श्री पं० सातवलेकर जी वेद सम्बन्धी व्या-ख्यान देने के लिये गुरुकुल आये हुए हैं। प्रतिदिन प्रातः काल ७ से ८-३० तक आपका व्याख्यान होता है। महाविद्या-लय के सब ब्रह्मचारी उपस्थित होते हैं। आप के व्याख्यानों से जो अद्भुत लाभ हो रहा है, वह अवर्णनीय है। गुरुकुल वासी पण्डित जी के बहुत कृतज्ञ हैं कि

छूके हृदय मेरा!!! मन से मिलाया मन !!!
कहां है शिशु सोई !!!—कहां है ! आप ! पिता !!!
( किन्तु ) भावना, प्रनय, सोई !!!—सोई है ममता !!
आज जो तुम्हारी गोद्—शिशु समुदाय !!!
आशीष पावेंगे पद —शिर नाय नाय !!!
किन्तु विलग शिशु —दीन से भुलाओ ना !!!
सफल आशीर्वाणि —हम से फिराओ ना !!!
शिशु जो दीन पिता !!! गोद से छूट गये !!!
वे फूल जो, अधखिले असमय टूट गए !!
उनसे पिता जी ! निज —करुना हटाओ ना !!!
तुमरे अभागे शिशु —उनको भुलाओ ना !!!
पाऊं !! पिता कि जहां सफल आशीर्वानी !!!
जननी मोरी तो तुम सोई !! जननी पुरातनी !
श्री० शारदेश कैलाश

आपने औंध से यहां आकर अपने ज्ञान से ब्रह्मचारियों को लाभ पहुंचाया है।

## उत्सव

उत्सव के सम्बन्ध में बहुत प्रश्न आते हैं। स्पेशल ट्रेनों के लिये लिखा तो गया है पर आशा नहीं कि कोई सुनाई होगी। गुरुकुल प्रेमियों को पांच चार दिन पूर्व ही चलने के लिये तय्यार होना चाहिये। देर में चलने से बीसों तरह की रुकावटें पैदा होने की सम्भावना है। आने वाले महानुभावों की चिट्ठियां प्रति दिन आ रही हैं। उन के ठहरने के लिये यथाशक्ति प्रबन्ध किया जायगा।

इन्द्र
स० मुख्याधिष्ठाता

## गुरुकुल कांगड़ी के स्नातक।

प्रायः आर्य्य भाई पूछा करते हैं कि गुरुकुल से इस समय तक कितने स्नातक निकले हैं और वह क्या कार्य करते हैं। उनकी सूचनार्थ निवेदन है कि इस समय १९६८ से १९७६ तक ९ वर्ष में ६९ स्नातक निकले हैं जिनका ब्योरा निम्न प्रकार है:—

सम्वत् १९६८ में २ स्नातक निकले
" १९६९ में ... ... ...
" १९७० में ५ स्नातक निकले
" १९७१ में ६ " "
" १९७२ में ११ " "
" १९७३ में २ " "
" १९७४ में ११ " "
" १९७५ में १८ " "
" १९७६ में ८ " "

यह ६९ स्नातक निम्न प्रकार कार्य्य करते हैं:—

१ स्नातक विदेश गये हैं
३ " इंगलिस्तान गये हैं
४ " गुरुकुल कांगड़ी में अध्यापक हैं
१ " गुरुकुल कांगड़ी में सहायक मुख्याधिष्ठाता हैं
१ " गुरुकुल कांगड़ी में अध्यापक हैं
१ " गुरुकुल में "श्रद्धा" के उपसम्पादक हैं
१ " गुरुकुल में वेद तथा अंग्रेजी का स्वाध्याय करते हैं
२ " गुरुकुल में चिकित्सक का कार्य सीखते हैं
" गुरुकुल इन्द्रप्रस्थ में कार्य करते हैं
" गुरुकुल कुरुक्षेत्र में कार्य्य करते हैं
" गुरुकुल मुलतान में हैं
" गुरुकुल मटिण्डु में हैं
" ... ल में हैं
" ... का देश में आर्य्य धर्म का ... हैं
२ " ... देश में प्रचार करते हैं
१ " हिन्दु विश्वविद्यालय काशी में अध्यापक हैं
१ " देहली में गुरुकुल की ओर से शार्टहैंड ( shorthand ) सीखते हैं
३ " देहली कलकत्ते तथा मद्रास में वैद्यक पढ़ते हैं
१ " नेशनल कालेज अहमदाबाद में उपाध्याय का कार्य्य करते हैं।
. कलकत्ते में प्राइवेट अध्यापक हैं
१ " बोलपुर में अध्यापक हैं
१ " देहली में आयुर्वेद के उपाध्याय हैं
१ स्नातक विज्ञान कार्य्यालय काशी में कार्य्य करते हैं।
१९ " अपना निज व्यापार वैद्यादि का कार्य्य करते हैं।
२ " आर्य्य प्रतिनिधि सभा में उपदेशक हैं।
११ " इन का पता नहीं कहां हैं।

इस ब्योरा से आप को पता लग गया होगा कि अधिक स्नातक अपने धर्म तथा जाति की सेवा का कार्य्य करते हैं। पं० हरिश्चन्द्र जी तो कई वर्षों से विदेश में हैं। पिछले वर्ष उन के स्वदेश पौंचने का समाचार मिला था परन्तु वह ठीक निकला। आजकल पता नहीं कहां हैं। पं० इन्द्र जी पूर्व गुरुकुल इन्द्रप्रस्थ तथा विजय पत्र के सम्पादक रहे हैं अब वह कांगड़ी में उपाध्याय तथा सहायक मुख्याधिष्ठाता हैं।

पं० युधिष्ठिर जी जो पूर्व 'लाहौर में वैद्यक का कार्य्य करते थे आज कल सभा में बड़ी लगन से उपदेशक का कार्य्य करते हैं। पं० बुद्धदेव जी जो पूर्व बरेली में थे वह भी सभा में उपदेशक हैं। पं० ईश्वरदत्त जी अफरीका में प्रचार करते हैं जिन के कार्य्य के हर्षदायक समाचार पत्रों में प्रकाशित होते रहते हैं। पं० देवेश्वर जी तथा पं० सत्यव्रत जी मद्रास में प्रचार करते हैं। अन्य स्नातक भी अपने २ स्थान पर उत्तमता से कार्य्य कर रहे हैं।

( आर्य्य लाहौर )

वाग्वर्धिनी सभा के मन्त्री ब्र० सत्यपाल जी कवियों के नाम निम्न निमन्त्रण भेजते हैं:—

५ चैत्र १९७८ वि० ( १९ मार्च १९२१ ) को महाविद्यालय वाग्वर्धिनी सभा की ओर से एक कविता सम्मेलन बड़ी धूमधाम से किया जावेगा। गुरुकुल वार्षिकोत्सव का समारोह भी इसी अवसर पर होगा जिस में बहुत से गण्यमान्य नेता भी पधारने वाले हैं।

इस सम्मेलन में अनेक रसिक एवं प्रसिद्ध २ कवियों के आने की आशा है। आप भी हिन्दी भाषा के एक मार्मिक रसज्ञ तथा सुकवि हैं। हम आप को इस शुभ अवसर पर सादर निमन्त्रित करते हैं। हमें पूर्ण विश्वास है कि आप अपने शुभागमन से हमें अवश्य ही कृतार्थ करेंगे। यदि किसी कारण वश आप ऐसा न कर सकें तो कम से कम अपनी रस भरी कृति से तो हमें कभी वञ्चित न रक्खेंगे।

विषय (१) देश भक्ति, (५) लो० मा० तिलक
(२) पञ्जाब का हत्याकांड, (६) वसन्त
(३) स्वामी दयानन्द (७) होली
(४) महात्मा गान्धी औरयथेच्छ

समस्या पूर्ति (१) एक घड़ी (२) प्रीति छिपे नहीं लाख छिपाये (३) मोठीतान, (४) हिन्दु हिन्दी हिन्दुस्तान (५) बदलना है रंग आसमां कैसे कैसे (६) ऐसी भूल (७) न अकल ही मिली न शकल ही मिली।

गुरुकुल यन्त्रालय कांगड़ी में नन्दलाल के प्रबन्ध से श्रद्धा के लिए और पब्लिशर शादीराम के लिए छपा।

विपरीत त्रुटियों का भूल जाना । संसार में तुम्हें जहां कहीं उत्तम ब्राह्मण दीखें ( केवल जन्म के नाम मात्र ब्राह्मण नहीं, प्रत्युत ब्रह्म के सच्चे उपासक ) उन का हृदय से मान करना ।

दान शील होना स्नातक का बड़ा भारी कर्त्तव्य है । शारीरिक, मानसिक तथा आत्मिक बल जो कुछ तुमने यहां लाभ किया है उसका दान देने में कभी न हिचकिचाना । आशा तो यह है कि श्रद्धा से ही दान दिया करोगे, परन्तु यदि कभी आदर्श तक पहुंचने में त्रुटि हो तो अश्रद्धा से भी दो । शर्मालज्जा से भी दो, भय से भी दो । किसी प्रकार से भी हो, दान देने में संकोच नहीं करना ।

सब से बढ़ कर तुम उस मातृ भूमि के ऋणी हो जिस के उच्च शिखर वाले हिमालय की छाया में, जिसकी शीतलता प्रदायिनी पवित्र पुत्री भागीरथी गंगा के तट पर तुमने संसार की उपाधियों से सुरक्षित फल लाभ किया है; उस मातृ भूमि की सेवा के योग्य बना कर तुम्हें इस कुल से भेजा जा रहा है । तुम नित्य पाठ आरम्भ करने से पहले प्रतिज्ञा करते रहे हो कि—

"माता के दुःख हरने के हित-
न्योछावर निज प्राण करें हम ।"

आज वह समय आ गया है कि तुम इस प्रतिज्ञा को पूर्ण करो । संसार क्षेत्र में जाकर जिस निःस्वार्थ उच्च ब्राह्मण को माता का सर्वोत्तम सेवक पाओ वह चाहे योगी हो या अयोगी, उसी के चरण चिन्ह पर चलकर मातृभूमि की सेवा में लग जाओ । यदि उस सेवा की सुगन्ध इस पवित्र कुल में आएगी तो तुम्हारे आचार्य को बड़ी शान्ति मिलेगी । परन्तु यह सब तभी हो सकेगा जब कि तुम वेद की सार्वभौम सरल सीधी शिक्षा के ऊपर प्रतिदिन अमल करोगे । यही आदेश है, यही उपदेश है, यही वेद उपनिषद् का अनुशासन है । [illegible] तुम को इस के पालन करने का बल दें यह आचार्य का आशीर्वाद है ।

## तृतीय दिवस

प्रातः काल—हरसाल की तरह इस वर्ष भी आज नये स्नातकों का दीक्षान्त संस्कार हुआ । इस वर्ष १२ ब्रह्मचारियों को स्नातक पदवी से विभूषित किया गया । जिनमें से १० विद्यालङ्कार तथा दो सिद्धान्तालंकार हैं । १४ वर्ष गुरुकुल में निवास के पीछे आज संसार क्षेत्र में उतरते हुवे नवस्नातकों को श्री आचार्य जी ने जो उपदेश दिया उसे पाठकगण पृ० ६ पर देखेंगे ।

दीक्षान्त संस्कार की समाप्ति के साथ प्रातः काल की कार्यवाही समाप्त हुई ।

मध्यान्ह:—

मध्यान्ह में प्रथम व्याख्यान श्री पंडित ब्रह्मदत्त जी विद्यालंकार का तथा द्वितीय श्री पण्डित बुद्धदेव जी विद्यालंकार का हुआ । दोनों व्याख्यान ओजस्वी तथा अत्युत्तम थे । व्याख्यानों के अनन्तर धन संग्रह का कार्य एक घण्टे तक होता रहा । कार्यालय से अन्तिम सूचना मिली है कि इस वर्ष भर में कुल एक लाख साठ हजार रुपया गुरुकुल को दान में मिला । जिस में ब्रह्मदेश से श्री स्वामी श्रद्धानन्द जी ६५ हजार लाये और अफ्रीका से पण्डित ईश्वरदत्त जी विद्यालंकार ने २५ हजार रुपये इकट्ठे कर के भेजे । अन्य भी कई उत्साही पुरुषों ने अच्छी २ धनराशियां दान में दीं ।

## चतुर्थ दिवस

प्रातः काल—हवन और भजनों के पीछे श्री भाई परमानन्द जी का व्याख्यान हुआ—आपका विषय था, "राजनीति भी धर्म का अंग है" । व्याख्यान का सार यह है । "राजनीति को धर्म से पृथक् करना अनुचित है और ऋषि दयानन्द की आज्ञा के विरुद्ध है । ऋषि दयानन्द ने बम्बई में आर्य समाज के २८ नियम बनाये और वहां स्पष्ट रूप से राजनीति को भी धर्म का अंग स्वीकार किया है । वर्तमान १० नियमों में कहीं भी ऋषि ने राजनीति में भाग न लेना नहीं लिखा है । उन २८ नियमों में ऋषि ने साफ़ कहा है कि अपने देश की रक्षा तथा वृद्धि करना भी हमारा कर्तव्य है । धर्म का राजनीति से स्वाभाविक ही सम्बन्ध है इसे कोई भी जोड़ या तोड़ नहीं सकता है, ईसा को सूली पर चढ़ाया गया, इस लिए नहीं कि वह ईसाई मत का प्रचार करता था किन्तु इस लिये कि उसे सब यहूदी अपना उपास्यदेव और राजा मानते थे ।

मुसलमानों के खलीफ़ा लोग धर्माचार्य थे, पर खलीफ़ा के अतिरिक्त किस में शक्ति थी कि वह मुसलमानों का शासन करता, खलीफ़ा ही धर्माचार्य थे वही शासक होते थे ।

इसी प्रकार सिक्ख लोग भी सिक्खमत से राजनीति को पृथक नहीं करसके । गुरुगोविन्दसिंह की आज्ञा के विरुद्ध कौन सिक्ख औरंगजेब की आज्ञा मानने को तैयार था । गुरु लोग ही उनके धर्माचार्य और वे ही उनके शासक थे ।

संसार का इतिहास स्पष्ट बतलाता है कि धर्म और राजनीति परस्पर विरुद्ध दो चीज़ें नहीं हैं वे अभिन्न हैं । आर्य धर्म भी कदापि राजनीति से शून्य नहीं हो सकता ।

धर्म का वह अर्थ नहीं है जो religion का है । धर्म को इंगलिश में यों कह सकते हैं "the law of life" वैदिक धर्म जीवन सम्बन्धी सब समस्याओं को हल करता है वह अपूर्ण नहीं है । राजनीति वैदिक धर्म से पृथक् है ऐसा वही कह सकते हैं जिन्हें वैदिक धर्म का कुछ भी ज्ञान नहीं है ।

इस व्याख्यान के अनन्तर राष्ट्रीय शिक्षा सम्मेलन प्रारम्भ हुआ । सभापति का आसन देशरत्न श्री पण्डित मोतीलाल जी नेहरू ने ग्रहण किया । आपने नीचे ही बैठकर सभापति की सब कार्यवाही की । क्योंकि कुर्सी मेज पर सभा आदि करना विदेशी ढंग है भारतीय नहीं । आपने सम्मेलन के आरम्भ तथा अन्त में जो उत्तम व्याख्यान दिया वह छोटा होने पर भी अत्यन्त उदात्त, प्रसन्न गम्भीर, मनोहर तथा ओजस्वी था, आपने कहा ।

उपस्थित भाइयो और बहनो ! इस राष्ट्रीय शिक्षासम्मेलन की सिदारत मुझे देकर जो सन्मान आप ने मुझे दिया है मैं उसके लिए आपको बहुत धन्यवाद देता हूं । समाज सेवा और लोक सेवा के क्षेत्रों में आर्यसमाज की कोशिशें जगद्विख्यात हैं पर मैं कह सकता हूं कि राजनीति के क्षेत्र में भी हमें जो सहायता आर्यसमाज से मिली है वह और किसी संस्था से नहीं मिली—मुझे इस बात की बड़ी प्रसन्नता है कि जिस बात को हम लोगों ने आज समझा हैं, मेरे भाई स्वामी श्रद्धानन्द जी ने उसे १९ वर्ष पहिले ही न केवल समझा था पर कर दिखाया था । मेरा नाम आर्यसमाज के किसी रजि-

स्टर में नहीं लिखा है, मैं इस लिए आर्यसमाजी नहीं हूं। किन्तु मैं ऐसा हिन्दू नहीं हूं जो मुसलमान न हो, मैं ऐसा मुसलमान नहीं हूं जो हिन्दु न हो, मैं ऐसा ईसाई नहीं हूं जो हिन्दु या मुसलमान न हो—मैं उस धर्म को मानता हूं मैं उन सिद्धान्तों को मानता हूं जिन के मानने में हिन्दू मुसलमान ईसाई आदि सभी धर्म वाले एक मत हैं, यदि उसी पवित्र धर्म को आप आर्यसमाज कहें तो मैं जरूर आर्यसमाजी हूं।

भाईयो और बहिनो! इतने वर्षों तक हम लोग उन्हीं सरकारी स्कूलों में पढ़ते रहे जो हमारी कौम को बर्बाद करने के लिए खोले गये थे।

राष्ट्रीय शिक्षा के अभाव से हमारे देश में वे ही सब बुराइयां पैदा हो गई हैं जिन्हें कि सरकारी स्कूल खोलने वाले पैदा करना चाहते थे, वे लोग ऐसे आदमी पैदा करना चाहते थे जिन्हें अपनी सभ्यता, अपने लिबास, और अपने बड़ों से नफरत हो। जो अंग्रेजों को ही अपना सब कुछ समझते हों। यदि यह सरकारी शिक्षा हमें न दी गई होती तो स्वराज्य हासिल करने में हमें वो तकलीफें न झेलनी पड़तीं जो अब झेलनी पड़ रही हैं। भाइयो और बहनो! हमारे देश में इस समय बुरी दशा आ पड़ी है। सरकार कहती है कि तुम दिन और रात, सर्दी और गरमी की परवाह न करके खेती पैदा करो, उसे अपने आप काटो, खुद उसे पीसो, और खुद उसका भोजन पका कर तैयार करो, उस सब भोजन को सरकार के सामने पेश करो। सरकार और उसके साथी खूब पेट भर उसे खा लेते हैं, और जब जूठी पत्तल में कुछ बचता है तो एक दो टुकड़े हमारे आगे भी फेंक दिये जाते हैं—ये वही टुकड़े हैं जिन्हें आप रायबहादुरी या जजी वगैरः कह सक्ते हैं। चुनांचे ये जूठे टुकड़े कुछ काल तक मेरे भी हिस्से में पड़े। कितने ही जूठे खिताबात मुझे भी अपने नाम के साथ लगाने पड़े, मुझ से कहा गया कि हिन्दुस्तान में मेरे मुकाबले की अकल रखने वाला तो आज तक पैदा ही नहीं हुआ है। किन्तु बहनो और भाइयो मैं अब कभी भी इन टुकड़ों को लेना पसन्द नहीं करूंगा।

जब लोगों में समझ आई तो उन्हों ने अपने पूरे हक को मांगा और जूठे टुकड़े लेने से सैकड़ों आदमियों ने इनकार किया, तब सरकार ने टुकड़ों पर सुनहली परत चढ़ा दी और किसी को मिनिस्टर बनाया किसी को नियामक बनाया, किसी को लॉर्ड बना दिया। आप लोग याद रखिये कि इन पर सोने की परत चढ़ी है लेकिन ये हैं वही जूठी पत्तल के टुकड़े। कौन हिन्दुस्तानी इन जूठे टुकड़ों को खाना पसन्द कर सकता है। (कोई नहीं कोई नहीं की आवाज़ें) माताओ और भाइयो, हमारे देश में इस समय आग लगी हुई है—जो हमारे दुश्मन हैं उन्होंने आग के आस पास मिट्टी के तेल के पीपे भर भर के धर दिये हैं। लोग समझते हैं कि इन पीपों में पानी है और इन से आग बुझ जावेगी—देश में दुःख दरिद्रता दासता निर्धनता और कमजोरी की आग लगी है, इन सब का कारण यही सरकारी शिक्षा है। सरकार ने ही आग के पास मिट्टी का तेल इकट्ठा कर दिया है, वे तरह तरह के खिताब मिनिस्टरी, कौन्सिल की मैम्बरी आदि हैं। कम समझ वाले इन्हीं से आग बुझाना चाहते हैं और आग पर इन को उडेल दे रहे हैं। परन्तु मिट्टी के तेल से तो आग दसगुना बढ़ती है मुल्क में अमन कैसे हो सकता है।

प्यारे ब्रह्मचारियो! यह आपका काम है कि पानी और मिट्टी के तेल में भेद समझिये और पानी से आग बुझाइये।

इसके पीछे देश के प्रत्येक रहने वाले का फ़र्ज़ है कि यदि वह पानी से आग को बुझा नहीं सकता है तो कम से कम मिट्टी का तेल तो आग पर न डाले—कम से कम इन खिताबों ओहदों और दरबारों से तो अपना ताल्लुक तोड़ देवे। ता कि यह शैतानी आग और बढ़ने न पावे।

बहनो और भाइयो! पंजाब की सरकार ने अपने पुराने बागी लाला हरकिशन लाल को मिनिस्टर बनाया है। मुझे निहायत अफसोस और रंज है कि हरकिशनलाल ने मुल्क को ऐसा धोखा दिया है। आज मिनिस्टरी की कुर्सी पर बैठ कर वह कह रहा है कि "मैं एक Responsible व्यक्ति हूं और ये देश के नेता लोग बिलकुल irresponsible agitators हैं, मैं भी पहिले ऐसा ही irresponsible agitator था पर अब मैंने उन्नति कर... और एक Responsible officer हूं। लानत है ऐसे आदमी... जो कल हममें ही था पर आज हम... अलग होकर हमसे वह ऐसा व्यवहा... कर रहा है। आप जानते हैं कि गान्... जी कितने बड़े नेता हैं। और उन... कितनी बड़ी जिम्मेवारी है लाखों... करोड़ो आदमियों को उनके एक... की जरूरत है कि देश में न मालुम... दम क्या होजावे, उन्हीं ये मिनिस्टर साहब irresponsible agitator कहते हैं। भाइयो! मैं आपसे पूछता हूं कि क्या हरकिशनलाल (शोक! लानत है लानत है! शेम शेम! की आवाजें चारों ओर से) Responsible व्यक्ति हैं। (हरगिज़ नहीं हरगिज़ नहीं की आवाजें) क्या महात्मा गान्धी Responsible leader नहीं हैं (हैं हैं, बेशक हैं, गान्धी जी की जय वैदिकधर्म की जय की आवाज़ें)।

हरकिशनलाल का यह कहना इस बात का दृष्टान्त है कि आदमी कहां तक गिर सकता है और कितना जलील होसकता है। (शोक शोक की आवाज़ें) भाइयो और बहिनों! अब मैं आपका अधिक समय नहीं लूंगा। जो सम्मान आपने मुझे दिया है उसके लिए मैं फिर आप सबको एकबार धन्यवाद देता हूं। (वैदिकधर्म की जय महात्मा गान्धी की जय, बन्दे मातरम् और तालियों की ध्वनि)

तदनन्तर वीर लाजपतराय जी का व्याख्यान हुआ, पण्डित मोतीलाल जी के व्याख्यान के समय श्रोताओं की संख्या २० हजार थी। अब भी २० हजार लोग व्याख्यान सुनरहे थे।

आपका भाषण अत्यन्त ओजस्वी था व्याख्यान क्या था भारत केसरी का सिंहनाद था। एक घण्टे के लिए २० हजार आदमी यह भूल गए कि हम गुरुकुल के पण्डाल में बैठे हैं कि नागपुर में कांग्रेस के पण्डाल में।

हम आगामी अंक में उस व्याख्यान को अक्षरशः अपने पाठकों की भेंट करेंगे।

मध्यान्ह—श्री महाशय आसफअली जी का एक अत्युत्तम व्याख्यान "हिन्दुस्तानी" इस विषय पर हुआ। लोगों पर प्रभाव बहुत ही अच्छा पड़ा।

रात्रि—पं० युधिष्ठिर जी का ओजस्वी भाषण हुआ। व्याख्यान के अनन्तर धन्यवाद और शान्ति पाठ के साथ कार्यवाही समाप्त हुई।

गुरुकुल यन्त्रालय कांगड़ी में नन्दलाल के प्रबन्ध से श्रद्धा के मन्दिर और पब्लिशर शादीराम के लिए छपा।

ओ३म्

Registered No. A. 875

श्रद्धां प्रातर्हवामहे, श्रद्धां मध्यन्दिनं परि ।
"हम प्रातःकाल श्रद्धा को बुलाते हैं, मध्याह्न काल में
श्रद्धा को बुलाते हैं।"



श्रद्धां सूर्यस्य निमुचि, श्रद्धे श्रद्धापयेह मा ।
(ऋ० मं० १० सू० १५१, मं० ५)
"सूर्यास्त के समय भी श्रद्धा को बुलाते हैं। हे श्रद्धे ! इस समय हमको श्रद्धामय करो।"

सम्पादक—श्रद्धानन्द सन्यासी

प्रति शुक्रवार को प्रकाशित होता है | २७ चैत्र सं० १९७७ वि० { दयानन्दाब्द ३८ } ता० ८ अप्रेल सन् १९२१ ई० | संख्या ५१ भाग १

# हृदयोद्गार

## "तलवार"

वीर ! अब हमको तू मत भूल !!!
उठा !!! म्यान रखले !! भूखी हूं ! झाड़ हमारी धूल !!!
वीर ! अब हमको तू मत भूल !!!

अरे ! अहिंसा के अधिकारी !, भूल न मेरा नाम !
दोनों की रक्षा करना ही, मेरा असली काम !
'पराधीनता हुए रतन' को 'बन्धुवें' है शाम !
तब अयोग्य हाथों मे बन कर, होती हूं बदनाम !
लज्जा से नीचे मुख करके, सदियों रहती सून
उठा म्यान............ झाड़ हमारी धूल
वीर ! अब हमको तू मत भूल !

विप्र अहिंसा व्रत धारन से, पाता है निज नाम !
मत खाले "क्षत्रियो" को बोलें सदियां अरे ! तमाम !!!
'जन रक्षा' करना है; मुझको लेकर हाथ !!
'सेवा धर्म' में दास हमेशा, रहता सबके साथ !!!
आपत-काल पड़े पर सबका, यही 'मंत्र सुख मूल'
उठा ! म्यान रखले ! भूखी हूं ! झाड़ हमारी धूल !!!
वीर अब हमको तू मत भूल !!!

कहां हमारे बिना हुआ है, बोलो विजय विकास ?
कहां सुखद स्वातन्त्र्य कर चुका, 'बिना हमारे' हास ?
कहां हमारे बिना बचा है; मान, राज, सुख, वास
कहां हमारे बिना हुआ है; निश्चर दल का नास
सुख, स्वातन्त्र्य, मान, पाने का मंत्र न यो ! तू ! भूल !!!
उठा, म्यान रखले ! भूखी हूं ! झाड़ हमारी धूल !!!
वीर अब हमको तू मत भूल !!!

"शारदेश कैलाश"

---

## श्रद्धा के नियम

१. वार्षिक मूल्य भारत में ३॥), विदेश में ४॥), ६ मास का २) ।
२. ग्राहक महाशय पत्र व्यवहार करते समय ग्राहक संख्या अवश्य लिखें ।
३. तीन मास से कम समय के लिए यदि पता बदलना हो तो अपने डाकखाने से ही प्रबन्ध करना चाहिए ।
४. वी. पी. भेजने का नियम नहीं है ।

प्रबन्धकर्ता श्रद्धा
डाक० गुरुकुल कांगड़ी (ज़िला बिजनौर)

# श्रद्धा

## आर्यसमाज की भावी नीति

भारत वर्ष में जिस समय आर्य समाज की नींव रखी गई थी, उस समय देश की जो स्थिति थी वह बहुत कुछ बदल गई है। क्या उस परिवर्तन के साथ आर्य समाज की कार्य नीति में कोई परिवर्तन करना आवश्यक है? एक प्रबल पक्ष है कि स्थिति के परिवर्तन के साथ कार्य नीति में परिवर्तन न होना चाहिए। बहुत से विचारशील लोग यह समझते हैं कि और सब संस्थायें अस्थिर और चंचल हैं। आर्यसमाज वैदिक धर्म का प्रचार करने वाला है। और वैदिक धर्म स्थिर है। स्थिर को अस्थिर के लिए बदलने की आवश्यकता नहीं। आर्यसमाज को एक चट्टान की भांति दृढ़ होना चाहिए जिस पर लहरें आयें तो टकरा कर वापिस चली जाय।

परन्तु हम समझते हैं कि जो लोग कुछ गहरी नजर से देखते हैं वह जान सकते हैं कि जो लोग स्थिति में परिवर्तन आने के कारण कार्य नीति में परिवर्तन चाहते हैं वह वैदिक धर्म के अस्थिर नहीं बनाना चाहते हैं और न आर्यसमाज के मूल सिद्धान्तों को ही परिवर्तनशील बनाना चाहते हैं। उनका अभिप्राय यह है। गत चालीस सालों में भारतवर्ष की स्थिति में बहुत परिवर्तन आया है, उस परिवर्तन के अनेक कारणों में से एक आर्यसमाज का कार्य भी है। आर्यसमाज के कार्य तथा अन्य अनेक कारणों से भारत का कायापलट होगया है। चालीस वर्ष पहले जिसे घोर नास्तिकता समझा जाता था आज उसे सामान्य तौर पर आस्तिकता कह कर वर्णन किया जाता है। आधी सदी पूर्व के साधु आज के गंवार और उस रोज के गवांर आज के साधु बने हुए हैं। जाति जिन बातों को सुनने में पाप मानती थी, आज घर घर में उनका जाप सुनाई देता है।

देश की स्थिति में भारी परिवर्तन होगया है। साथ ही साथ धर्मों की हालत भी बहुत कुछ बदल गई है। अब वह मतमतान्तर, जिनका खण्डन करके वैदिक धर्म की फिर से स्थापना का विचार महर्षि दयानन्द ने किया था, अपना रूप बदल रहे हैं। और तर्क और विवेक का चोला पहिन कर जनता के हृदय को जीतने का यत्न कर रहे हैं। भारत के और संसार के रोगों की दशा में परिवर्तन आगया है। क्या अवश्यक नहीं है कि रोग की दशा बदलने के साथ २ नुसखा बदल दिया जाय! मतमतान्तरों ने अपनी तर्क शैली और स्थिति बहुत कुछ बदल दी है क्या यह बुद्धिमत्ता नहीं है कि हम उसकी ओर ध्यान देते हुए कार्य प्रणाली को भी बदलें? दुश्मन ने दूसरा रास्ता पकड़ लिया है, क्या हमें कोई अक्लमन्द कहेगा यदि हम उस समय पुराने सीधे रास्ते पर भागे जाँय और दिल में समझें कि हम शत्रु को पकड़ पायेंगे।

इसका यह अभिप्राय नहीं है कि हम आर्य्यसमाज के सिद्धान्तों में परिवर्तन की स्कीम पेश कर रहे हैं। नहीं! हम तो केवल इस बात पर जोर दे रहे हैं कि सिद्धान्त एक बात है, कार्यनीति दूसरी बात है। यह सत्य है कि दो और दो चार होते हैं। इसे बदलने की जरूरत नहीं है, परन्तु दूसरे को यह सचाई बताने के कई उपाय होसकते हैं। दो पत्थर और दो पत्थर इकट्ठे रख कर सिद्ध किया जासकता है, केवल शब्द से याद कराया जासकता है या यह सिद्ध करने का यत्न होसकता है कि २+२ तीन या चार नहीं होते। बताने के उपाय अनेक हैं—पर सचाई एक है। वैदिक धर्म की सचाइयां स्थिर हैं—पर इस समय यह विचार करना है कि उनके प्रचार करने का जो उपाय अब तक हमने अवलम्बन किया है, उसे रखना ठीक है या उसमें कोई भेद आना चाहिये, । स्थिति बदल जाने पर भी जो मनुष्य कार्यनीति को बदलने का यत्न नहीं करता वह नाकामयाब होता है, क्योंकि कामयाबी इस का नाम है कि लोगों की दशा पर अधिक से अधिक असर डाला जाय। जब वर्तमान दशा की ही परवाह नहीं की, तब उस पर असर क्या डाला जायगा। कार्य एक बात है-कार्य नीति दूसरी बात है। दोनों को एक दूसरे से नहीं मिला देना चाहिये। सिद्धान्तों को मजबूती से पकड़े रहो, पर उसके लिए के सर्वोत्तम उपायों पर सदा विचार करते रहो—यह बुद्धिमत्ता का बहुत आवश्यक पाठ है। जो सज्जन यह विचार पेश करते हैं कि आर्यसमाज अपनी कार्य नीति में कुछ परिवर्तन न करे वह आर्य्यसमाज के सिद्धान्तों को आर्यसमाज के संगठन और उसके क्रम उलझा देते हैं। लहर में बह जाना सिद्धान्तों की दृष्टि से बुरा है परन्तु गर्मियों में केवल इस लिये रुई का कोट पहने रहना कि सर्दियों में पहिना था, और सर्दियों में केवल इस लिए जालीदार कुर्ती पहने फिरना कि वह गर्मियों के लिए काफी था, कहीं की बुद्धिमत्ता नहीं है।

## साधुओं में स्वराज्य की लहर

हरिद्वारपुरी आजकल धन्य होरही है कुम्भ के मेले पर हजारों नरनारी आये हुये हैं। उद्देश्य कुम्भ का स्नान है परन्तु चर्चा एक ही है और वह भारत के लिये स्वराज्य की है। नरनारी, त्यागी गृहस्थ और वृद्ध युवा का हृदय इस बात पर तुला हुआ प्रतीत होता है कि भारत को स्वराज्य प्राप्त हो। आप को हर की पौड़ी पर जाकर देखिये, जगह जगह पर स्वराज्य कांक्षा, और स्वराज्य का प्रचार दृष्टि गोचर होगा। हर की पौड़ी पर स्वराज्य सम्बन्धी व्याख्यान तो पहले से ही हो रहे थे, पर अप्रेल से एक नवीनता हुई है। हरिद्वार में आए हुए देशभक्त साधुओं ने मिल कर एक साधु स्वराज्य सभा की स्थापना की है और उसकी ओर से व्याख्यानादि का प्रबन्ध किया गया है। उस सभा के सभासदों ने प्रतिज्ञा की है कि अपना जीवन भारत के लिए स्वराज्य प्राप्त करने के अर्पण करेंगे।

# गुरुकुल का एक स्तम्भ

## गिर गया

जिस गुरुकुल के सेवक का वियोग समाचार आज मैं पाठकों को सुनाता हूं बहुत से गुरुकुल प्रेमी शायद उसका नाम भी न जानते हों पर जो लोग गुरुकुल के गत १२ साल के जीवन का अन्दरूनी हाल जानते हैं उन्हें पता है, कि ला० मुरारिलाल गुरुकुल के एक भारी स्तम्भ थे। गुरुकुल के प्रबन्ध का जितना चक्कर घूमता था, उसमें न दीखने वाला, न बोलने वाला, पर औंगन डालने वाला और रक्षा करने वाला वह एक पुर्जा था जिसने १२ साल तक अपना तनमन और धन केवल एक मात्र गुरुकुल सेवा के अर्पण कर रखा था। न उसे पद की अभिलाषा थी—न प्रसिद्धि की। न वह नाम चाहता था, और न ख्याति। ला० मुरारिलाल की एक मात्र अभिलाषा यह थी कि गुरुकुल की आर्थिक अवस्था सुधरे और गुरुकुल के धन का सदुपयोग हो। इस एक अभिलाषा की पूर्ति के लिये उसने न प्रस्ताव पेश किये और न लेख लिखे। २५०) मासिक की नौकरी छोड़कर ६०) मासिक पर गुरुकुल के अर्पण अपना जीवन कर दिया और रात दिन पसीना बहाकर गुरुकुल की आर्थिक दशा को सम्भाले रखा। ला० मुरारिलाल का परिवार था—पर उन्होंने छुट्टी के दिनों में कभी आह तक नहीं की, और ६० में ही गुरुकुल की सेवा करते रहे। पिछले सालों में गुरुकुल ने बहुत तूफान सहे हैं—और आंधी पानी का सामना किया है। गुरुकुल के प्रेमी जानते हैं कि इस विश्वविद्यालय की आर्थिक किश्ती कई बार मझधार में डगमगा जाती, यदि कार्यालय का कार्य ला० मुरारिलाल के चतुर हाथों में न होता। इस बार के उत्सव पर अपील के दिन ला० मुरारिलाल को ज्वर आया, पर कर्तव्य परायणता से प्रेरित हो कर १०४ दर्जे के बुखार में वह दिन भर के सब प्लेटफार्म पर बैठे हुए धन संभालते रहे। अगले रोज़ भी ज्वर था—परन्तु उत्सव का हिसाब बनाना था इस लिए सारा दिन बीमारी की हालत में ही बैठ कर कर कार्य करते रहे। प्रकृति ने अपना बदला लिया और तीसरे रोज़ बड़े ज़ोर से ज्वर चढ़ा। ज्वर के साथ ही डबल निमोनिया के चिन्ह प्रकाशित होने लगे। रोग के १० दिनों में गुरुकुल के चिकित्सक डा० सुखदेव जी और ब्रह्मचारियों ने ला० मुरारिलाल जी की जितनी सेवा की है उसकी प्रशंसा करना व्यर्थ है। लाला जी के साथ गुरुकुल वासियों का इतना ममताभाव था कि उनकी सेवा के लिए किसी की प्रशंसा उसे अपमान जनक प्रतीत होगी। जी तोड़ कर सेवा की गई पर भावी के आगे किस की चलती है। जिन डाक्टर सुखदेव के हाथ से सैंकड़ों निमोनियां के बीमार बेदाग निकल गये थे, उनकी औषध भी बेकार हुई और रातदिन की अपूर्व सेवा भी व्यर्थ हुई। १०वें रोज़ गुरुकुल वासियों को दुखित, परिवार को पीडित, और गुरुकुल कार्यालय को अनाथ छोड़ कर ला० मुरारीलाल जी ने ओ३म् शब्द का उच्चारण करते हुए प्राण छोड़ दिये।

इन ऊपर लिखे हुए शब्दों में कुछ भी अत्युक्ति नहीं है। ला० मुरारिलाल गुरुकुल की एक संस्था थे। उनकी दिनचर्या आश्रमियों के लिए दृष्टान्त रूप थी, उनका पुस्तक प्रेम विद्यार्थियों को शर्मिन्दा करने वाला था। उनकी कर्तव्य परायणता इसी से स्पष्ट है कि इन बारह वर्षों में उन्होंने कभी एक बार भी एक महीने की छुट्टी नहीं ली। कार्य से ही उन्हें प्रेम था—और उसी में उनका जीवन बीतता था।

लाला मुरारिलाल की मृत्यु से गुरुकुल को जो धक्का पहुंचा है वह असह्य है। सूझता नहीं कि उनका स्थान कैसे पूर्ण होगा। क्या आर्य समाज गुरुकुल के कार्यालय को कोई और मुरारिलाल न दे सकेगा?

इन्द्र

स० मुख्याधिष्ठाता

गुरुकुल कांगड़ी

स्थिर शक्ति प्रदान करने का कर्तव्य कितना बड़ा है यह आप लोग समझ सकते हैं। मुझे पूरी आशा है कि इस वक्त अगर क़ौमी तालीम के असूल क़ायम करने के लिए सारे देश को रहबरी की ज़रूरत है। आप इसी पत्र (?) को ज़-लता रखने के लिये तन मन और धन से सहायता करेंगे, जिससे यह ज्योति ... इस समय क़ौमी तालीम के सवाल पर पूरी रोशनी डालने का काम करता रहे।"

—:०:—

## राष्ट्रीय शिक्षा-सम्मेलन में पास हुए प्रस्ताव

यह सम्मेलन इस बात पर प्रसन्नता प्रकट करता है कि देश ने प्रचलित शिक्षा प्रणाली के दोषों को जान कर गुरुकुल शिक्षा प्रणाली की बहुत सी मुख्य २ विशेषताओं की उच्चता को स्वीकार करके कार्य्य में परिणत करने का यत्न किया है।

प्रस्तावक
पं० गङ्गाप्रसाद जी एम. ए.
अनुमोदक पं० धर्मेन्द्र जी
तर्क शिरोमणि

—:०:—

यह सम्मेलन देश के राष्ट्रीय विद्यापीठों के संचालकों से आग्रह पूर्वक निवेदन करता है कि वह अपनी संस्थाओं में छात्रों की ब्रह्मचर्य रक्षा और धार्मिक शिक्षा का विशेष प्रबन्ध करें। संयुक्तप्रान्त और पंजाब के विद्यापीठों से विशेष निवेदन है कि वे राष्ट्रभाषा या हिन्दी को शिक्षा का माध्यम बनावें और उस भाषा में शिक्षा सम्बन्धी साहित्य बढ़ाने का उद्योग करें।

प्रस्तावक
भाई परमानन्द जी
अनुमोदक पं० बुद्धदत्त
विद्यालंकार

वर्त्तमान प्रचलित शिक्षा प्रणाली वैदिक शिक्षा पद्धति के प्रतिकूल है, ऋषि दयानन्द के विचारों से विपरीत है और शिक्षा सम्बन्धी सत्य सिद्धान्तों की दृष्टि से भी हानिकारक है। इस कारण यह सम्मेलन सब ऐसे शिक्षणालयों से जो आर्य समाज से सम्बन्ध रखते हैं, आग्रह करता है कि वह सरकारी यूनिवर्सिटी से सम्बन्ध तोड़ कर स्वतन्त्र रीति से उत्तम शिक्षा देने के साधन बनें।

प्रस्तावक—
प्रो० रामदेव जी
अनुमोदक
पं० बुद्धदेव जी विद्यालंकार

———

## हमारी डाक

### आमला में कसाई घर

(एक संवाद दाता द्वारा)

अत्यन्त शोक के साथ लिखना पड़ता कि ज़िला बैतूल के अन्तर्गत आमला रेलवे जंकशन की हद्द में इने गिने गोरी चमड़ी वालों ने सार्वजनिक स्थानों में अपनी दाल न गलते देख और केवल अपनी जिह्वा के स्वाद के वश में हो गोवध से भारतवर्ष को अधः पतन में गिराने का ही निश्चय कर लिया है। गाय सरीखे उपकारी पशु का वध करने के लिए स्टेशन के समीप ही कसाई घर (स्लाटर हाउस) बनवा रहे हैं जिसकी थोड़ी थोड़ी दीवारें बन भी गई हैं। रेलवे के गोरे कर्मचारियों के इस घृणित अत्याचार पूर्ण कार्य का प्रतिकार करने के लिए श्रीमान् नारायण स्वामी ने ता० २३ फरवरी सन् १९२१ ई० को स्थान आमला की सार्वजनिक सभा में उपरोक्त कसाई घर का काम बन्द कराने का प्रस्ताव सर्व सम्मति से पास कराया था जिसकी एक नकल रजिष्ट्री द्वारा डिप्टी कमिश्नर बैतूल, गवर्नर नागपुर, एजेन्ट जी० आई० पी० रेलवे बम्बई को डाक द्वारा भेजी गई परन्तु आज २० दिन व्यतीत हो गये किसी भी प्रकार का उत्तर न मिलने के कारण सब लोगों में अत्यन्त असंतोष तथा शोक फैल रहा है। उधर कसाई घर का काम शीघ्रता से चलता देख कर शहर में दिन प्रति दिन अधिकाधिक ... जाते हैं जिस से प्र... है कि यदि अधिकारी वर्ग ने ... ... प्रार्थना पर ध्यान न दिया तो इस का परिणाम भयंकर होगा।

## पत्रों का सा...

१ आर्य समाज बहावलपुर ... ६ ८ अप्रैल को होगा ... को स्त्री समाज होगा।

उपस्थिति ...
... ...
...

२ म० कृष्णचन्द्र ... और दर्शन पर नवीन पुस्तकें ... पर ध्यान देते हैं।

३. कलकत्ता १२, १३, १४ ... साहित्य सम्मेलन सफलता पू... में होगया। प्रायः सब प्रान्त... के लोग उपस्थित थे। कई ... प्रस्ताव पास हुए। अगले ... ... जी के निमन्त्रण पर, ... सम्मेलन होगा।

गिरधर शर्मा ...
(सम्म...)
...

## शाखा गुरुकुल ...

शाखा का १०वां उत्सव ... यत तिथियों में निर्विघ्न ... गया जिसके लिए परमपिता ... का कोटिशः धन्यवाद है। यद्यपि पिछले वर्षों की भ... तरह उपस्थिति नहीं थी फि... भी उपस्थिति थी वह सब ... उत्साह जनक एवं सन्तोष प्रद ... व्याख्यानों की दृष्टि से ... अपूर्व नवीनता थी। जितने भी ... हुए उनमें से एक बड़ा भाग ... जी के व्याख्यानों का था। ... पण्डित पं० युधिष्ठिर जी ... पं० विश्वनाथ जी विद्यालंकार ... स्थान श्रोताओं के लिए विशे... युक्त एवं पथ्य थे। उसमय अ...

